श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवनसुंदरसूरे-रुपदेशेन श्रीकलवर्गानगरे कोठारी छाहड़सामंत-संताने को० नरपति भा० देमाई पुत्र सं० तुकदे पासदे पूनसी मूला ( एतैः ) श्रीओसवालज्ञातीय कटारिया श्रीराउलाभुवने श्रीदेवकुलिका कारापिता शुभं भवतु श्रीपार्श्वनाथप्रसादात् ।

कटारियागोत्रवरं मदीयं, ताउंपिता से जननी देमाई ।
श्रीसोमसुंदरगुरुर्गुरुवंद्यदेवा, श्रीछीलंजमेडलामात्रशाले (?) ॥१॥

देवकुलिकासंख्या १२

( २८३ )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रपद कृष्णपक्षे ७ गुरौ श्री-तपागच्छनायक श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टे श्रीसोमसुंदर-सूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवनसुंदर-सूरेरुपदेशेन श्रीकलवर्गानगरे श्रीउसवालज्ञातीय वरहडियागोत्रे झांझासंताने सा० उदयन बा० छीतू सुत सं० आसपालेन जीराउलाभुवने देवकुलिका कारापिता शुभं भवतु श्रीपार्श्वनाथप्रसादात् ।

देवकुलिकासंख्या १३

( २८४ )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रवकृष्णपक्षे ७ गुरौ श्री-

---

१ यह शंकास्पद है । २ यह वाक्यविन्यास अशुद्ध है ।

तपागच्छनायक श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टे श्रीसोमसुंदर-सूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवन-सुंदरसूरेरुपदेशेन श्रीकलवर्ग्गानगरे नाहरगोत्रे उस-वालज्ञातीय सा० वीगासंताने सा० उदयसी भा० वामलदे सुत सा० पदमसी श्रीजीराउलाभुवने देव-कुलिका कारापिता शुभं भवतु श्रीपार्श्वनाथप्रसादेन।

देवकुलिकासंख्या १४

( २८५ )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रपदकृष्णपक्षे ७ गुरौ श्री-तपागच्छनायक श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टे श्रीसोमसुंदर-सूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवन-सुंदरसूरेरुपदेशेन कलवर्ग्गानगरे उसवालज्ञातीय सांवलगोत्रे सा० धणसीसंताने सं० माला भा० सं० पूनाई पुत्र जगसी सं० खोखसी भा० बा० हीरू सुत सं० कमलसिंहेन स्वमाता कस्तूरीश्रेयोर्थं श्रीपार्श्व-नाथप्रसादात् श्रीजीराउलाभुवने देवकुलिका कारापिता ।

देवकुलिकासंख्या १५

( २८६ )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रवकृष्णपक्षे ७ गुरुदिने श्री-तपागच्छनायक श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टे श्रीसोमसुंदर-

सूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवन-
सुंदरसूरेरुपदेशेन श्रीकलवर्गानगरे उसवालज्ञातीय
मलुसीसंताने सं० रतना भार्या बा० वीरू सुत
सं० आमलसिंहेन स्वपुत्र सं० गुणराज सं० हंस-
राजसहितेन श्रीपार्श्वनाथप्रसादात् श्रीजीराउला-
भुवने देवकुलिका कारापिता शुभं भवतु।

देवकुलिकासंख्या १७

( २८७ )

सं० १४७४ वर्षे श्रावणमासे शुक्लपक्षे ५ शनी-
वासरे खरतरपक्षे मं० लूणासंताने मं० दूला हापल
संताने मं० मूला पुत्र भीमा हीरू वाल्हण....मं०
हीराभिः...।

देवकुलिकासंख्या १८

( २८८ )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रपदकृष्णपक्षे ७ गुरुदिने
श्रीकृष्णर्षिगच्छतपापक्षे श्रीपुण्यप्रभसूरिपट्टे गच्छ-
नायक श्रीजयसिंहसूरेरुपदेशेन छासुकीगोत्रे चंद्र-
पुरीय पद्मसिंह पुत्र चंद्रसिंह पुत्र भाणसिंह पुत्र
पूनसिंह भा० पूनसिरि सा० धणसी सं० वावीबाई
पुत्र सं० धनराजेन उएसवंशीयेन श्रीजीराउलाभुवने
चतुष्किकाशिखरं कारापितं शुभं भवतु श्रीः।

देवकुलिकासंख्या १९

( २८९ )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रवावदि ७ गुरुदिने श्रीतपागच्छनायक श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टे श्रीसोमसुंदरसूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवनसुंदरसूरेरुपदेशेन कलवर्ग्गावास्तव्य सोनीहरगोत्रे उसवालज्ञातीय सं खेतसी पुत्र सं० खीमा सं० नहणसी पुत्र सं० करणसी सं० पासवीर भगिनी, भा० तिलकू प्रभृतिभिः श्रीजीराउलाभुवने चतुष्किकाशिखरं कारापितं शुभं भवतु ।

देवकुलिकासंख्या २०

( २९० )

संवत् १४८३ वर्षे भाद्रवावदि ७ गुरुदिने श्रीधर्मघोषगच्छे श्रीमलयचंद्रसूरिपट्टे श्रीविजयचंद्रसूरेरुपदेशेन नाहरगोत्रे उएसवंशे सा० आल्हा पुत्र आल्हा भार्या मणिवाई पुत्र सं० रत्नसिंह पुत्र सरराज कलवर्ग्गावास्तव्येन श्रीजीराउलाभुवने चतुष्किकाशिखरं कारापितं शुभं भवतु श्रीपार्श्वनाथप्रसादात् ।

देवकुलिकासंख्या २१

( २९१ )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रवावदि ७ गुरुदिने श्री-कृष्णर्षिगच्छे तपापक्षे श्रीपुण्यप्रभसूरिपट्टे गच्छ-नायक श्रीजयसिंहसूरेरुपदेशेन कलवर्ग्गावास्तव्य गांधीगोत्रे उपकेशवंशे सा० ढाकल पुत्र सं० लोहिग पुत्र सा० आंबा भा० पोमाई पुत्र सा० अजेसी बांधव सं० आसुना श्रीजीराउलाभुवने चतुष्किका-शिखरं कारापितं ।

देवकुलिकासंख्या २२

( २९२अ )

सं० १४२४ वर्षे वैशाखवदि ३ गुरौ कलवर्ग्गा-वास्तव्योपकेशज्ञातीय सा० धवकर्मणेन भा० कर्मा-देवी खीमादेवी सहितेन खीमदेवीश्रेयसे श्रीजीरा-उलीपार्श्वनाथदेवकुलिका कारापिता श्रीवृहद्गच्छेश श्रीदिन्नविजयसूरेरुपदेशेन ।

( २९२ब )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रपदवदि ७ गुरौ श्रीमल्ल-धारीगच्छे श्रीमतिसागरसूरिपट्टे श्रीविद्यासागरसूरे-रुपदेशेन कलवर्ग्गावास्तव्य गांधीगोत्रे सा० दहल

पुत्र सा० पोपा पुत्र सं० संसुआ भा० संघविणिराजू पुत्र तुकदे सं० सहदेवाभ्यां उसवालज्ञातीयाभ्यां श्रीजीराउलाभुवने चतुष्किका कारापिता शुभं भवतु।

देवकुलिकासंख्या २३

( २९३ )

सं० १४८३ भाद्रवावदि ७ तपागच्छनायक श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टे श्रीसोमसुंदरसूरि श्रीमुनिसुंदर-सूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवनसुंदरसूरिगुरूपदेशेन कलवर्ग्रानगरे श्रीमालज्ञातीय ठ० डूंगर भा० चंपाइदे पुत्र मोखसी रतनसीभ्यां श्रीजीराउलाभुवने चतुष्कि-काशिखरं कारापितं शुभं भवतु।

देवकुलिकासंख्या २८

( २९४ )

सं० १४८३ वर्षे वैशाखवदि १३ गुरौ ओसवंशे डुग्घेडशाखे अंचलगच्छे श्रीजयकीर्तिसूरेरुपदेशेन शाह लखमसी सा० भीमल सा० देवल सा० सारंग सा० झांझा भार्या बाई मेघू सा० पुंजा भजादिभिः देवकुलिका कारापिता।

देवकुलिकासंख्या २९

( २९५अ )

सं० १४८३ वैशाखवदि १३ गुरौ उसवंशे

दुग्घेडशाखे अंचलगच्छे श्रीजयकीर्तिसूरेरुपदेशेन सा० लखमसी सा० भीमल सा० देवल सा० सारंग सुत सा० डोसा भार्या लखमादे सा० चापा सा० डूंगर सा० मोखा देरी करावी सही ।

( २९५ब )

सं० १४८३ प्रथमवैशाखवदि १३ गुरौ श्रीअं-चलगच्छे श्रीमेरुतुंगसूरीणां पट्टोद्धरणश्रीजयकीर्ति-सूरीश्वरगुरूपदेशेन सा० सारंग भा० प्रतापदे पुत्र डोसी भा० लखमादे सा० चांपा सा० डूंगर, सारंग सुत भार्या भीखी भा० कौतिकदे पितृव्य पूंजा देहरी श्रीदेवगुरुप्रसादात्कारापितं ।

देवकुलिकासंख्या ३०

( २९६ )

संवत् १४८३ प्रथमवैशाखवदि १३ गुरौ अंचल-गच्छे श्रीमेरुतुंगसूरीणां पट्टोद्धरणजगच्चूडामणि श्रीजयकीर्तिसूरीश्वरसुगुरूपदेशेन पट्टणवास्तव्य ओसवालज्ञातीय मीठडिया सा० संग्राम सुत सा० सलखण सुत सा० तेजा भार्या तेजलदे तयोः पुत्राः सा० डीडा, सा० खीमा, सा० भूरा, सा० काला, सा० गांगा, सा० डीडा सुत, सा० नागराज, काला

सुत सा० पासा, सा० जीवराज, सा० जिन-
दास, सा० तेजा द्वितीय भ्राता नरसिंह भा०
कौतिकदे तयोः पुत्रौ सा० पासदत्त सा० देवदत्ता-
भ्यां श्रीजीरावलापार्श्वनाथस्य चैत्ये देहरीत्रयं
कारापिता श्रीदेवगुरुप्रसादात्प्रवर्धमानभद्रं मांग-
लिकं भूयात्।

देवकुलिकासंख्या ३१

( २९७ )

सं० १४८३ वर्षे प्रथमवैशाखवदि १३ गुरौ
श्रीअंचलगच्छे श्रीमेरुतुंगसूरीणां पट्टोद्धरणश्रीजय-
कीर्तिसूरीश्वरसुगुरूपदेशेन पत्तनवास्तव्योसवाल-
ज्ञातीय मीठडिया सा० संग्राम सुत सा० सलखण
सुत सा० तेजा भा० तेजलदे तयोः पुत्राः सा० डीडा
सा० खीमा सा० भूरा सा० काला सा० गांगा, सा०
डीडा सुत सा० नागराज सा० काला सुत सा०
पासा सा० जीवराज सा० जिणदास ला० तेजा
द्वितीयभ्राता सा० नरसिंह भार्या कउतिगदे तयोः
पुत्रौ सा० पासदत्त सा० देवदत्ताभ्यां श्रीजीराउ-
लापार्श्वनाथस्य चैत्ये देहरी ३ कारापिता श्रीदेव-
गुरुप्रसादात्प्रवर्धमानभद्रं मांगलिक भूयात्।

देवकुलिकासंख्या ३२

( २९८ )

सं० १४८३ वर्षे प्रथमवैशाखवदि १३ गुरौ श्रीअंचलगच्छे श्रीमेरुतुंगसूरीणां पट्टोद्धरणश्रीजयकीर्तिसूरीश्वरसुगुरूपदेशेन पत्तनवास्तव्योसवालज्ञातीय मीठडिया सा० संग्राम सुत सा० सलखणसुत सा० तेजा भार्या तेजलदे तयोः पुत्राः डीडा सा० खीमा सा० भूरा सा० काला सा० गांगा सा० डीडा सुत सा० नागराज सा० काला सुत सा० पासा सा० जीवराज सा० जिणदास सा० तेजा द्वितीयभ्राता सा० नरसिंह भा० कउतिगदे तयोः पुत्राभ्यां सा० पासदत्त सा० देवदत्ताभ्यां श्रीजीराउलापार्श्वनाथस्य चैत्ये देहरी ३ कारापिता श्रीदेवगुरुप्रसादात्प्रवर्धमानभद्रं मांगलिकं भूयात्। सा० डीडा सुत सा० नागराज भार्या नारंगीदेव्या आत्मश्रेयसे देहरी कारापिता।

देवकुलिकासंख्या ३३

( २९९ )

संवत् १४८३ वर्षे श्रीअंचलगच्छे श्रीमेरुतुंगसूरीणां पट्टे गच्छाधीश्वरश्रीजयकीर्तिसूरीश्वरसुगुरु-

पदेशेन मीठडिया सा० नरसिंहभार्या श्रा० रूश्रा-त्मश्रेयसे देहरी करापिता शुभं भवतु।

देवकुलिकासंख्या ३४

( ३०० )

संवत् १४८३ वर्षे प्र० वैशाखवदि १३ गुरौ श्री-अंचलगच्छे श्रीमेरुतुंगसूरीणां पट्टे श्रीगच्छाधीश्वर-श्रीजयकीर्तिसूरीश्वरसुगुरूपदेशेन मीठडिया सा० तेजा भार्या तेजलदे तयोः सुत सा० डीडा सा० खीमा सा० भूरा सा० काला सा० गांगा सा० डीडा सुत सा० नागराज सा० काला सुत सा० पासा सा० जीवराज सा० जिणदास सा० खीमा भार्या खीमादेव्या आत्मश्रेयोर्थं देहरी कारापिता।

देवकुलिकासंख्या ३५

( ३०१ )

सं० १४८३ वर्षे प्र० वैशाखवदि १३ गुरौ श्री-अंचलगच्छे श्रीमेरुतुंगसूरीणां गच्छाधीश्वर श्रीजय-कीर्तिसूरीणामुपदेशेन श्रीश्रीमालज्ञातीय श्रीस्तंभ-तीर्थवास्तव्य परीक्षः अमरा भार्या माऊ तयोः पुत्रः परीक्षः गोपाल प० राउल प० ढोला भा० हिचकु पुत्र सा० पूना भा० ऊंदी प० सोमा प० राऊल

सुत प० भोजा, प० सोमा सुत आशा हचकूभ्या-
मात्मश्रेयसे देहरी कारापिता।

देवकुलिकासंख्या ३८ स्तंभोपरि

( ३०२ )

सं० १५३४ वैशाखवदि १० सोमे सं० रतना साथी न्याति श्रीमालुगोत्रीयक सं० जीवा पुत्र सं० मांडण, जीवन, जीवदेव, खेता सहित मांडेलगढ़थी यात्रा(र्थं) आया।

देवकुलिकासंख्या ४१

( ३०३अ )

संवत् १४२१ वर्षे ज्येष्ठसुदि १० बुधे मूलनक्षत्रे सिद्धिनामयोगे श्रीउपकेशज्ञातीय चीचटगोत्रे वीसटान्वये सा० लखण सुत आजडात्मज शाह गोसल सुत सा० देसल भार्या भोली पुत्राः सा० सहज सा० माहण सा० समर, माहण भार्या भावलदे पुत्र सं० धना सा० कडूआ सा० लिंबा भागिनी बाई सुकतु समस्तसार्थैः साध्वीभावलदेवीभिरात्मश्रेयसे श्री-पार्श्वनाथचैत्ये देवकुलिका का० उपकेशगच्छे ककुदा-चार्यसंताने कक्कसूरीणां पट्टालंकारदेवगुप्तसूरीणामुप-देशेन शुभं भवतु।

( ३०३ब )

सं० १४८३ वर्षे वैशाखसुदि ७ तिथौ बृहत्तपागच्छाधिपति श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टावतंसं श्रीसोमसुंदरसूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवनसुंदरसूरि श्रीजिनसुंदरसूरिरुपदेशेन श्रीमालज्ञातीय...सुत ठ० सारंग पुत्र सा० गुणराज तत्पुत्र नागराजेन स्वभार्या श्रेयोर्थमग्रेशिखरं कारितं ।

## देवकुलिकासंख्या ४२

( ३०४अ )

स्वस्तिश्रीजयोभ्युदयश्च—

श्रीप्रतिष्ठनृपनन्दनः, सुसीमाङ्गभवो विभुः ।
पद्मप्रभजिनः पातु, रक्तोत्पलदलद्युतिः ॥

सं० १४२१ वर्षे कार्तिकसुदि ९ रवौ हस्तनक्षत्रे कोडीनारनगरवास्तव्य मोढज्ञातीय आगमिक गच्छभक्तसुश्रावक ठ० जाल्हा, समदेव ठ० बीना ठ० सणसव, जयता सुत सं० अजितेन भार्या हिवादे प्रभृतिकुटुंबकलितेन भवजयाय पद्मप्रभस्वामिबिंबं कारितं । नेहड भार्या अहिवदेव्या श्रीपार्श्वनाथदेवकुलिका कारिता आगमिकगच्छोपदेशेन शुभं भूयात् ।

( ३०४ब )

सं० १४८३ वैशाखसुदि ७ भट्टारकश्रीदेवसुंदर-सूरिपट्टे श्रीसोमसुंदरसूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजय-चंद्रसूरिपट्टे श्रीभुवनसुंदरसूरि श्रीजिनसुंदरसूरि-धर्मोपदेशेन श्रीमालज्ञातीय विजयसी सुत सा० जगतसिंह पुत्र सा० गुणपति रतनसिंह कालु भार्या गज रंगदेवेन कारिता श्रेयोर्थं।

देवकुलिकासंख्या ४३–४४

( ३०५–३०६ )

सं० १४८३ वर्षे प्रथम वैशाखवदि ७ रवौ श्री-तपागच्छनायकश्रीदेवसुंदरसूरितत्पट्टालंकारभट्टारक श्रीसोमसुंदरसूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि-णामुपदेशेन योगिनीपुरवास्तव्य रूला सुत हंसराज पुत्री हंसादे अंगजरंगदेवेन कारितः शुभं भूयात्।

देवकुलिकासंख्या ४५

( ३०७ )

सं० १४८३ वर्षे वैशाखसु० १३ तपागच्छाधि-राज श्रीदेवसुंदरसूरि तत्पट्टालंकार श्रीसोमसुंदर-सूरि श्रीजयचंद्रसूरेरुपदेशेन रतननगरीय सं० लख-मण सुत राघव संघवी मंत्री गोसल सुत सोम-

ऋभराज तस्य भार्या रंगादे सुत सोमदेवेन कारितो रंगादेव्याः श्रेयोर्थं।

देवकुलिकासंख्या ४६

( ३०८ अ )

सं० १२६३ वर्षे आषाढवदि ८ गुरौ श्रीउपकेशज्ञातीय सं० आंबड पुत्र जगसिंह तत्पुत्र उदय भा० उदयादे पुत्र नेणेन अस्य पार्श्वनाथचैत्ये देवकुलिका कारापिता श्रीधर्मघोषसूरेरुपदेशेन श्रीधनमेलकार्थे श्रीरस्तु।

( ३०८ ब )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रवावदि ७ गुरौ श्रीतपागच्छनायक श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टे श्रीसोमसुंदरसूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवनसुंदरसूरिरूपदेशेन खंभाइत वास्तव्य उसवालज्ञातीय सोनी नरिआ पुत्र सो० पदमसिंह भार्या आल्हणदेव्या श्रीजीराउलाभुवने चतुष्किका शिखरं कारापितं।

देवकुलिकासंख्या ४८

( ३०९ )

पातु वः पार्श्वनाथोऽयं, निष्कलैः सप्तभिः फणैः।
भयानां नारकानां च, जगद्रक्षति संघकान् ॥१॥

( १६१ )

संवत् १४१३ वर्षे फा० सु० १३ स्वातिनक्षत्रे बृहद्‌गच्छीय श्रीदेवचंद्रसूरीणां पट्टे श्रीजिनचंद्र-सूरिपट्टालंकारहारोपम श्री श्रीरामचंद्रसूरिभिरात्म-श्रेयसे श्रीपार्श्वनाथस्य भुवने श्रीपार्श्वनाथदेवस्य देवकुलिका कारिका।

यावद् भूमोऽस्ति यो मेरुर्यावच्चन्द्रदिवाकरः।
आकाशे तपतो यावन्नन्दिता देवगेहिका ॥ १ ॥

शुभं भवतु सकलसंघस्य जीरापल्लीयगच्छस्यैव ॥छः॥

देवकुलिकासंख्या ४९

( ३१० )

पातु वः पार्श्वनाथोऽयं, सकलैः सप्तभिः फणैः।
भयानां नारकानां च, जगद्रक्षति संघकान् ॥ १ ॥

सं० १४११ वर्षे चैत्रवदि ६ बुधे अनुराधा-नक्षत्रे बृहद्गच्छीय श्रीदेवचंद्रसूरीणां पट्टे श्रीजिन-चंद्रसूरीणां तपोवनतपोधनेन तपस्वीकरपरिवृतानां श्रीपार्श्वनाथस्य देवकुलिका जीरापल्लीयैः श्रीराम-चंद्रसूरिभिः कारिता छः।

यावद्भूमोस्ति यो मेरुर्यावच्चंद्रदिवाकरौ।
आकाशे तपतो यावन्नन्दतां देवगेहिका ॥ १ ॥

शुभं भवतु सर्वं जयतु।

देवकुलिकासंख्या ५०

( ३११ )

शिवललाटभ्रूमोद, श्रीशांतिनाथतां बलम्।
कलानिधिममुं मित्रं, नैव दोषाकरे जने॥ १॥

संवत् १४१२वर्षे आश्विनवदि ४ बुधदिने कृतिकानक्षत्रे उपकेशज्ञातीय व्य० अभयपाल भार्या राजुलदे पुत्र व्य० वीकमल भार्या पूंजी पुत्र डूंगर पाल्हा दोल्हाकेन समस्तकुटुंबसहितेन श्रीपार्श्वनाथचैत्ये स्वकुटुंबश्रेयोर्थं श्रीशांतिनाथस्य देवगेहिका कारापिता श्रीविजयसेनसूरीणां शिष्यश्रीरत्नाकरसूरीणामुपदेशेन शुभं भवतु।

देवकुलिकासंख्या ५१

( ३१२ )

सं० १४८३ वर्षे भाद्रवावदि ७ गुरौ श्रीतपागच्छनायक श्रीदेवसुंदरसूरिपट्टे श्रीसोमसुंदरसूरि श्रीमुनिसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरि श्रीभुवनसुंदरसूरिरूपदेशेनकलवर्ग्गावास्तव्य उसवालज्ञातीय सा० मांडण सीवी पुत्र देसाकेन श्रीजीराउलाभु० देवकुलिकाशिखरं कारापितं।

देवकुलिकासंख्या ५२

( ३१३ )

संवत् १४८३ वर्षे भाद्रवावदि ७ गुरौ वीसा भार्या वामादे पुत्र गो० सोनानी हीरा।

( ३१४ )

सं० १४९२ वर्षे मार्गवदि १४ रविदिने घोघा-वास्तव्य आड भा० बा० अहडदे बेटी झमकुदेव्या शिखरं कारापितं सदाश्रेयोर्थं।

पार्श्वनाथदेवकुलिका के छज्जा में—

( ३१५ )

वामादेसुत सीहड गोठी देहरी कारापिता।

मुख्यचैत्य के पृष्ठिभाग की देवकुलिका के स्तंभ पर—

( ३१६ )

संवत् १४८७ अर्हनमः गूंदीकर पीपलगच्छे त्रिभविया श्रीधर्मशेखरसूरिशिष्य वा० देवचंद्रः नित्यं प्रणमति मुद्राकलासहिता अर्हं नमः ताल-ध्वजीय वा० सहजसुंदरः नित्यं प्रणमति। अर्हं नमः नमो जिणाणं।

षट्चतुष्किका के स्तंभ पर–

( ३१७ )

संवत् १८५१ वर्षे आषाढसुदि १५ दिने श्री-जीरावलामंदिर शिखरजीरो सकलभट्टारकपुरंदर-भट्टारक श्री श्री श्री श्री १०८ श्रीरंगविमलसूरी-श्वरेण जीर्णोद्धार कारापितं, हजार ३०२११) रुपिया खरची लाभ लीधो श्रीजीरावलीय गजधर सोमपुरा के० दला, सिरोही द्रव्यसंचिता सा० रूपा सा० जोयता सा० अणदा सा० वीरम सा० रामजी सा० हंजादे काम करापितं।

लोटानातीर्थचैत्ये कायोत्सर्गस्थ प्रस्तर प्रतिमा–

( ३१८ )

संवत् ११३० ज्येष्ठ शुक्ल ५ श्रीनिर्वृतिकुले श्री-नंदेन आसपालेन कारितं पार्श्वजिनयुग्मसुत्तमं प्र० श्रीशेखरसूरिभिः।

पादुकोपरि–

( ३१९ )

सं० १८६९ पोषसुदि १३ गुरौ श्रीऋषभदेव-पादुकाभ्यो नमः, भ० श्रीविजयलक्ष्मीसूरिभिः प्रतिष्ठितं लोटीपुरपत्तने।

मंडपगत सपरिकर प्रस्तर प्रतिमा—

( ३२० )

संवत् ११४४ ज्येष्ठवदि ४ श्राद्धव्रती प्राग्वाट-वंशीय व्य० यापुश्रेष्ठी देवभार्या श्रीवर्धमानस्वामि-प्रतिमा कारिता, श्रीमद्देवाचार्येण लोटानक आदि-जिनचैत्ये प्रतिष्ठितं सहदेवेनाहेनगोत्रेण।

धातुपंचत्तीर्थी—

( ३२१ )

सं० १०११ प्राग्वाट सा० नल पु० सिंहदेव भार्या जामलदेव्या का० श्रीशान्तिनाथः प्रतिष्ठिता उप-केशगच्छे श्रीदेवसूरिभिः।

सेलवाड़ा में धातुचतुर्विंशतिः—

( ३२२ )

सं १३२८ वर्षे वैशाखवदि ५ गुरौ ब्रह्माणगच्छे श्रीश्रीमालज्ञातीय श्रे० भूभव भार्या गूरी सुत सरवण ( श्रवण ) भार्या टमकू सुत धर्मा, उदा, पितृव्यजूगणेन श्रीधर्मनाथचतुर्विंशतिपट्टं कारापितं प्रतिष्ठितं श्रीविमलसूरिपट्टे भट्टारक श्रीबुद्धिसागर-सूरिभि राणपुरवास्तव्यः। श्रीः श्रीः।

मुछालामहावीरचैत्य के दहिनी भमती की छत में–

( ३२३ )

संवत् १०३३ सांवलसिंह ।

प्राचीनखंडित पद्मासनोपरि–

( ३२४ )

सं० १२१४ फाल्गुनसुदि ५ दिने श्रीवंशज्ञातीय श्रीभांडवगोत्रे यशोभद्रसूरिसंतानीय शिष्य मंत्री सौहार कृतः श्रीप्रीतिसूरिभिः प्र० ।

वरमाणचैत्ये कायोत्सर्गस्थ प्रस्तरप्रातिमा–

( ३२५ )

संवत् १३५१ वर्षे माघवदि १ सोमे प्राग्वाट· ज्ञातीय श्रे० झांझण भार्या राउलपुत्रेण सिंह भा० पदमा, लजाल्रू पुत्र पद्मा भा० मोहनि पुत्र विजय· सिंह पुत्र विजयसिंहसहितेन पार्श्वयुगलं कारितं...।

( ३२६ )

सं० १३५१ वर्षे श्रीब्रह्माणगच्छे मेता मडाहडिय श्रे० पूनसी भार्या पदमल पुत्र पद्मसिंहेन जिनयुग्मं कारितं प्रतिष्ठितं श्रीः ।

षटचतुष्किका स्तंभोपरि—

( ३२७ )

सं० १४८६ वर्षे वैशाखवदि १ बुधे ब्रह्माणीयगच्छे भट्टारक श्रीमत्पुण्यप्रभसूरिपट्टे श्रीभद्रेश्वरसूरिपट्टे श्रीविजसेनसूरिपट्टे श्रीरत्नाकरसूरिपट्टे श्रीहेमविमलसूरिभिः पुण्यार्थे रंगमंडपः कारितः।

पद्मशिलोपरि—

( ३२८ )

संवत् १२४२ वर्षे चैत्र सुदि १५ ब्रह्माण० श्रीमहावीरबिंबं श्रीअजितदेवस्वामिदेवकुलिकायाः पूनिग पुत्री ब्रह्मदत्ता जिणहा पोल्हा नानकदेवी सहितेन पद्मशिलाका कारिता सूत्र० फूहडेन घटिना।

आरखीचैत्ये धातुमूर्त्ती—

( ३२९ )

सं० १३७३ वर्षे वैशाख सुदि ११ शुक्रे श्रीकुलसंघे भट्टा० श्रीपद्मानंदीगुरूपदेशेन ठ० झांझाकेन मातृ आंजना पुत्रश्रेयोर्थं श्रीचंद्रप्रभबिंबं प्रतिष्ठापितं।

( ३३० )

सं० १४०६ वर्षे फागुणसुदि १० गुरौ श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० सलखा भार्या सोहगदेव्याः श्रेयोर्थं सुत व्य० धांधाकेन श्रीपार्श्वनाथबिंबं कारितं प्रतिष्ठितं श्रीधनेश्वरसूरिभिः ।

## दयाणा चैत्ये कायोत्सर्गस्थ प्रस्तरप्रतिमा–

( ३३१ )

संवत् १०११ आषाढ सुदि ३ शनिश्चरे सनढ भार्या नयणादेवी पुत्र वसिया भार्या वयजलदेवी पुत्र लाखसिंहेन श्रीपार्श्वयुग्मः कारितः, बृहद्गच्छीय श्रीपरमानंदसूरिशिष्य श्रीयक्षदेवसूरिभिः प्रतिष्ठितं ।

## कासोलीचैत्ये मूलनायक परिकर–

( ३३२ )

संवत् १३४३ वर्षे कछूलिका श्रीपार्श्वनाथ गोष्ठिक श्रेष्ठि श्रीपाल भार्या सिरियादेवी पुत्र नरदेव श्रे० वोडा भार्या वीरी पुत्र श्रीरांकदेव महं० देवसिंह महं० सलखा पु० गला श्रे० कर्मा भार्या अनुपमदे पु० महं० अजयसिंहेन श्रे० भ्रातृ खीदा मोहन

सहितेन श्रे० जगसिंह पुत्र श्रे० धनसिंह शंभुपाल श्रे० पूनड पुत्र धीरा श्रे० साहड पु० विजयसिंह श्रे० झांझण पु० रामसिंहप्रभृति सहितेन पितृ मातृश्रेयसे श्रीपार्श्वनाथपरिकरहारः कारितः कंछो-लीगच्छीयगुरूणामुपदेशेन श्रीः ।

पिंडवाडाचैत्ये धातुप्रतिमा–

( ३३३ )

सं० १००1 श्रेयांसनाथः श्रीय० पुंवणकारीयं श्रेयोर्थं ।

भीलडियातीर्थचैत्ये धातुपंचतीर्थी–

( ३३४ )

सं० १३६७ वर्षे वैशाख सुदि ९ प्राग्वाठे श्रे० तिहुणसिंह भार्या हांसलश्रेयोर्थं पुत्र सोमाकेन श्री-आदिनाथबिंबं का०, प्रतिष्ठितं मडाहडियगच्छीय श्रीचंद्रसिंहसूरिशिष्य श्रीरविकरसूरिभिः ।

( ३३५ )

सं० १५३५ वर्षे माघ वदि ९ शनौ कुतबपुर-वासी प्राग्वाट व्य० काजा भार्या देवी पुत्र भोला-केन भा० राजू सुत हांसा रतादिकुटुंबयुतेन स्व-

पितृश्रेयसे श्रीशांतिनाथबिंब का०, प्र० तपागच्छे श्रीलक्ष्मीसागरसूरिभिः ।

पादुकायुगलोपरि–

( ३३६–३३७ )

संवत् १८३७ वर्षे पौषमासे कृष्णपक्षे त्रयोदशीतिथौ चंद्रवासरे भट्टारक श्री श्री श्री १००८ श्री· हीरविजयसूरीश्वरगुरुभ्यो नमो नमः, श्रीहेतविजगयणिपादुका छे श्रीमहिमाविजय ग० पादुका छे।

भूमिगृहे पंचतीर्थी–

( ३३८ )

सं० १५०७ वर्षे माघे कांबलिग्रामे श्रे० डूंगर भा० रूपी पुत्र मालाकेन भा० टीबू पुत्र कमाहेमादिकुटुंबयुतेन श्रीसुमतिनाथबिंबं का०, प्र० तपागच्छेश श्रीसोमसुंदरसूरि श्रीजयचंद्रसूरिशिष्य श्री· श्रीरत्नशेखरसूरिभिः श्रीः ।

( ३३९ )

संवत् १३३४ वैशाखवदि ५ बुधे श्रीगौतमस्वामिमूर्त्तिः श्रीजिनेश्वरसूरिशिष्य श्रीजिनप्रबोधसूरिभिः प्रतिष्ठिता कारिता च सा० वोहिलसुत

व्य० वइजलेन मूलदेवादि भ्रातृसहितेन च स्वश्रेयोर्थं स्वकुटुंबश्रेयोर्थं च ।

पवासनभित्तिस्तंभोपरि—

( ३४० )

श्रीजीराउलजी भूः ड ठं कं ।

सोपानस्तंभोपरि—

( ३४१ )

सा० जस ववल संघपति ।

भीलडीग्रामगृहचैत्ये प्रस्तरप्रतिमा—

( ३४२ )

सं० १८९२ वर्षे वैशाखसुदि १३ शुक्रे श्रीभीलडिया महाजनसमस्तेन श्रीनेमिनाथबिंबं कारापितं ।

सं० १८९२ वर्षे वैशाखसुदि १३ शुक्रे श्रीचन्द्रप्रभबिंबं कारापितं श्रीभीलडीयानगरना संघसमस्तेन श्रीईडरनगरे प्रतिष्ठितं श्रीतपागच्छे ।

अंबिका प्रस्तरमूर्त्तिः—

( ३४३ )

सं० १३४४ वर्षे ज्येष्ठसुदि १० बुधे श्रे० लखमसिंहेन अंबिका( मूर्त्तिः ) कारिता ।

अधिष्ठायकमूर्ति प्रस्तरमयी–

( ३४४ )

सं० १२४४ ज्येष्ठसुदि १० बुधे श्रे० लखमसिंहेन कारिता।

नेसडा(पालनपुर)चैत्ये धातुमूर्त्ती–

( ३४५ )

सं० १२४४ माघसुदि १० सोमे दीसावाल श्रे० राणा सुत आससेन भ्रातृ प्रेमसेन सा० कलत्र रत्न-देवेन भार्या सिरियादेवीश्रेयोर्थं चतुर्विंशतिजिन-प्रतिमा कारिता प्रतिष्ठिता श्रीप्रसन्नसूरिभिः।

( ३४६ )

सं० १३६९ फा० व० ५ सोमे श्रीमालज्ञातीय पितृखेता मातृ लाछी श्रेयोर्थं सुत साजनश्रावकेन श्रीमुनिचंद्रसूरीणामुपदेशेन श्रीआदिनाथ ( पंच-तीर्थी ) बिंबं कारितं प्रतिष्ठितं श्रीसूरिभिः।

वात्यम(दियोदर)चैत्ये धातुमूर्त्तिः–

( ३४७ )

संवत् १४४९ वर्षे वैशाखसुदि ६ शुक्रे अंचल-

गच्छे श्रीमेरुतुंगसूरीणामुपदेशेन शाला ठ० राणा भा० भोली सुत ठ० विक्रमेन स्वपित्रोः श्रेयसे श्रीमहावीर( पंचतीर्थी )बिंबं कारितं प्रतिष्ठितं श्रीसूरिभिः ।

पादुकोपरि–

( ३४८ )

सं० १७८२ वर्षे वैशाखशुदि १५ गुरौ पं० श्री-जयविजयजी पं० शुक्लविजयजी पं० श्रीनित्यविजय-जी पं० श्रीहीरविजयजी पं० श्रीजीवविजयजी पादुका कारिता ।

वासणा (पालनपुर) चैत्य धातुमूर्त्तिः–

( ३४९ )

सं० १२४० माघसुदि १३ दिने लक्ष्मणसी रणसी श्रे० पोणदेवपालेन प्रतिमा कारिता प्रतिष्ठिता श्रीयशोदेवसूरिभिः ।

वामभागे प्रस्तरप्रतिमा–

( ३५० )

सं० १९५५ फाल्गुनवदि ५ सांथुवास्तव्य ओ० वृ० शा० केशरीमल कस्तूरचंदेन ( चंद्रप्रभ )बिंबं

कारितं भट्टारक श्रीराजेन्द्रसूरिभिः प्रतिष्ठितं प्र० का० असरूपजीतमल्लेन आहोरनगरे श्रीसुधर्मा-तपा( सौधर्मबृहत्तप ) गच्छे।

दक्षिणभागे प्रस्तर प्रतिमा—

( ३५१ )

सं० १९५५ फा० व० ५ समस्तसंघेन (चंद्रप्रभ) बिंबं कारितं प्रतिष्ठितं श्रीराजेन्द्रसूरिभिः प्र० का० जसरूपजीतमल्लाभ्यां आहोरनगरे।

मूलनायक प्रस्तरप्रतिमा—

( ३५२ )

सं० १९५५ फा० व० ५ गुरौ प्राग्वाट केरासुत रूपा तल्लाजीत्केन ( चंद्रप्रभ ) कारितं, प्र० भ० श्रीराजेन्द्रसूरिभिः, प्र० का० जसरूपजीतेन तपा-गच्छे आहोरे।

प्रतिष्ठाप्रशस्ति—

( ३५३ )

श्रीराजेन्द्रसूरि श्रीधनचन्द्रसूरि श्रीभूपेन्द्रसूरि सद्गुरुभ्यो नमः। संवत् १९९७ वर्षे मासोत्तममासे मारवाडी फागुणकृष्णपक्षे षष्ठि प्रवर्तमाने नन्दातिथौ

कुंभलग्ने स्थिरांशे स्वातिनक्षत्रे सोमवासरे प्रभात-समये श्रीवासनानगरवास्तव्य श्रीवीसाश्रीमाली-वंशीय श्रीसंघेन श्रीचन्द्रप्रभुत्रयबिंबं कारितं प्रति-ष्ठितं (स्थापितं) भट्टारक श्रीवर्तमानाचार्यश्री १००८ श्रीविजययतीन्द्रसूरिआदेशात् मुनिसत्तम श्रीमत्-हर्षविजयेन भीमसिंहराज्ये श्रीसौधर्मबृहत्तपागच्छे शुभं भवतु ।

लुआणा(दियोदर) चैत्ये प्रस्तरमूर्त्ति–

( ३५४ )

सं० १९५२ फागुण वदि ५ गुरौ प्रतिष्ठितं भ० श्रीराजेन्द्रसूरिभिः, सियाणासमस्तसंघेन विमल-नाथ बिंबं कारितं सुधर्मतपागच्छे ।

( ३५५ )

सं० १९५५ फागुणवदि ५ सियाणावास्तव्य-संघेन ( श्रीमहावीर ) बिंबं प्रतिष्ठितं भ० श्रीराजे-न्द्रसूरिभिः, कारितेन जसरूपजीतमलेन सौधर्म-तपागच्छे ।

धातुमय–मूर्त्तयः–

( ३५६ )

सं० १५११ वर्षे,माघसुदि ९ सोमे श्रीश्रीमाल-

ज्ञातीय व्य० पाल्हा भा० पालणदे सुत वानरेन भा० वीकलदे सुपुत्रसहितेन पितृमातृपैतृव्य० जाल्हा भ्रातृ पीताम्र पूर्वज श्रेयोर्थं श्रीअजितनाथ-चतुर्विंशतिपट्टः का० पूर्णि० श्रीराजतिलकसूरिभिः प्र० जाणदीवास्तव्यः ।

( ३५७ )

सं० १५२२ वर्षे माघसुदि ९ शनौ श्रीप्राग्वाट-ज्ञातीय श्रेष्ठिविरुआ भार्या आजी सुत सं० मांकड़ भार्या सं० झाली सुत सं० अर्जुनकेन भा० अहिवदे-सहितेन अपरा भार्या रामतिनिमित्तं श्रीमुनिसु-व्रतस्वामिबिंबं कारितं प्रतिष्ठितं श्रीबृहत्तपापक्षे प्रभुभट्टारक श्री श्री श्री श्रीजिनरत्नसूरिभिः सहु-आला वास्तव्यः ।

( ३५८ )

सं० १५२३ वर्षे वैशाखसुदि ३ प्राग्वाटज्ञा० सं० नापा[केन] भा० लखमादे सुत खोना ठाइय, हांसा जावड भावड तद्भार्या अमरी नाथी कनाई मेघाई आसू तत्पुत्र नाकर झटका रूपा सूरादि-कुटुंबयुतेन श्रीविमलनाथबिंबं का०, प्र० तपागच्छे श्रीरत्नशेखरसूरिपट्टे श्रीलक्ष्मीसागरसूरिभिर्वीरम-ग्रामवास्तव्यः ।

( ३५९ )

सं० १५१७ वर्षे फागुणसुदि ३ शुक्रे श्रीश्री-मालज्ञातीय साह नागसी भार्या डाही सुत सा० वानर भार्यया आसीनाम्न्या आत्मश्रेयोर्थं श्री-अजितनाथादिपंचतीर्थीबिंबं श्रीविमलगच्छे श्री-धर्मसागरसूरिभिः प्रतिष्ठितं विधिना अहमदाबादे।

( ३६० )

सं० १५०५ वर्षे माघसुदि ५ रवौ श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय श्रे० वगरसी भा० सामलदे सुत समधरेण पितृश्रेयसे श्रीकुंथुनाथबिंबं पूर्णिमापक्षे श्रीगुण-समुद्रसूरीणामुपदेशेन कारितं प्र० विधिना।

( ३६१ )

सं० १५३२ वर्षे वैशाखसुदि १० शुक्रे श्रीश्री-वंशे मं० धना भार्या धांधलदे पुत्र मं० पांचा सुश्रावकेण भार्या फकू पुत्र महं० सालिगसहितेन पितुः पुण्यार्थ श्रीअंचलगच्छेश श्रीजयकेसरिसूरीणा-मुपदेशेन श्रीसुविधिनाथबिंबं कारितं प्रतिष्ठितं श्रीसंघेन लोलाडाग्रामे श्रीरस्तु।

( ३६२ )

सं० १६२४ वर्षे शाके १४८९ प्रवर्तमाने माघ-

मासे सुदिपक्षे १ सोमे ओसवंशज्ञातीय श्रे० धरणाभार्या धरणादे पु० देवचंद भा० सुजाणदे प्रेमलदेव्या स्वकुटुंबश्रेयसे साधुपूर्णिमापक्षे भट्टारक श्री श्री श्री श्रीविद्याचंद्रसूरीणामुपदेशेन श्रीवासुपूज्यनाथस्य बिंबं कारापितं प्रतिष्ठितं श्रीसंघेन।

( ३६३ )

संवत् १५१३ वर्षे पौष वदि २ शुक्रे महाजनी सुहडसी भार्या सुहडदे सुत भोजाकेन भा० अमरीमातृपितृनिमित्तं आत्मश्रेयोर्थं श्रीशांतिनाथबिंबं का० श्रीपूर्णिमापक्षे श्रीकमलसूरिभिः प्रतिष्ठितं।

( ३६४ )

संवत् १५९० वर्षे वैशाखमासे शुक्लपक्षे पंचमीदिने वृद्धशाखायां मोढज्ञातीय भणशाली मांगा भार्या सोनाई सुत तुलखाई कारितं श्रीशांतिनाथबिंबमात्मश्रेयोर्थं प्रतिष्ठितं तपागच्छे वृद्धशाखायां श्रीधनरत्नसूरिभिः पत्तननगरे।

( ३६५ )

सं० १५१० फा० सु० ३ गुरौ श्रीश्रीमालज्ञा० श्रे० मोकल भा० सोहगदे पु० गोइंदेन मातृपितृश्रेयोर्थं पितृव्य भ्रातृतिहुणा भा० मांगूश्रेयोर्थं च श्री-

कुंथुनाथचतुर्विंशतिपट्टः कारितः प्र० श्रीनागेंद्रगच्छे श्रीगुणसमुद्रसूरिभिः वाराहीवास्तव्यसोरतिया।

( ३६६ )

सं० १६६५ वर्षे वैशाखसुदि ६ बुधे श्रीराजपुर-पुरे श्रीश्रीमालज्ञातीय सा० वहोला नागा भा० सूनी तत्सुत शिवसी[सिंहेन] भार्या रत्नादे सुत सा० मेघसिंघ भार्या वीरादे प्रमुखकुटुंबयुतेन श्रेयसे श्रीपार्श्वनाथबिंबं का०, प्र० तपागच्छे भट्टा० श्रीहीर-विजयसूरि भट्टा० श्रीश्रीविजयसोमसूरिभिः।

( ३६७ )

संवत् १५८२ वर्षे वैशाखसुदि १० शुक्रे श्रीश्री-मालज्ञातीय व्य० वलूटा भा० मांकु सुत सोमा भा० सुहवदे सुत श्रीपाल भा० सिरियादेव्या स्वपूर्वज-निमित्तमात्मश्रेयसे श्रीनमिनाथबिंबं कारितं प्रति-ष्ठितं श्रीचैत्रगच्छे धारणपद्रीयभट्टारक श्रीविजय-देवसूरिभिर्लूदाग्रामवास्तव्यः श्रीः।

( ३६८ )

सं० १५१५ वर्षे आषाढसुदि ५ श्रीश्रीमालज्ञा० परी० हांसा भार्या वरजु सुत भोजाकेन भार्या सोनू कुटुम्बयुतेन स्वश्रेयोर्थं श्रीविमलनाथबिंबं कारितं

पूर्णिमापक्षे श्रीसागरतिलकसूरीणामुपदेशेन प्रतिष्ठितं श्रीः।

मोटीपावड(वावताल्लुका)चैत्ये—

( ३६९ )

सं० १४७२ ज्येष्ठवदि ११ सोमे श्रीश्रीमालज्ञातीय पितृ वुहरा मा० माल्ही पितृमातृनिमित्तं सुत हेमा धूडा धनादियुतैः श्रीशांतिनाथश्चतुर्विंशतिजिनपट्टः करापितं प्र० नागेंद्रगच्छे श्रीरत्नसिंहसूरिभिः।

जेतडा(थराद)चैत्ये प्रस्तरप्रतिमा—

( ३७० )

सं० १८३३ वर्षे माघशुक्ल ७ शुक्रे श्रीपार्श्वनाथजिनबिंबं कारापितं गेलाग्राम समस्तश्रीसंघ श्रीश्रीमालज्ञातीयेन भ० श्रीविजयजिनेंद्रसूरिभिः प्रतिष्ठितं श्रीतपागच्छे।

( ३७१ )

सं० १८३३ माघ सु० ७ शुक्रे श्रीचंद्रप्रभजिनबिंबं का० ग्रामगेलासमस्तसंघे श्रीश्रीमालज्ञातीयेन भ० श्रीविजयजिनेन्द्रसूरिभिः प्रतिष्ठितं श्रीतपागच्छे।

धातुपञ्चतीर्थी--

( ३७२ )

सं० १४२५ वर्षे वैशाखसुदि ११ दिने श्रीब्रह्माण-गच्छे श्रीमालज्ञातीय पितामही रामादेवी पितृनाथा मातृलीलादेवी श्रेयसे ठ० श्रीपालेन श्रीशांतिनाथ-बिंबं कारितं प्र० श्रीबुद्धिसागरसूरिभिः।

( ३७३ )

सं० १४८८ वर्षे मार्गवदि ५ गुरौ श्रीमाल-ज्ञातीय व्य० आंजण भार्या भोली सुत व्य० आका-केन श्रीपार्श्वनाथबिंबं कारितं प्रतिष्ठितं श्रीसोम-सुंदरसूरिभिः श्रेयस्करी श्रीः।

( ३७४ )

सं० १४२५ वर्षे माघसुदि ८ व्य० जयता भार्या हांसीदे पुत्र बाहडेन स्वपितुः पितृव्यश्रेयोर्थं श्री श्रीपद्मप्रभबिंबं कारापितं।



# लेखों का अनुवाद और अवलोकन।



## थरादनगर और उसका प्राचीन गौरव—

थराद जिसको थिराद्र, थिरापद्र या थिरपुर भी कहते हैं, विक्रम सं० १०१ में वसा है। इस नगर का वसानेवाला थिरपालधरु था, जो चौहाणवंशीय क्षत्री था। वह भिन्नमाल का रहनेवाला था। वह आशापूरी माता का परम भक्त था। ये दो भाई थे। पिता की मृत्यु के पश्चात् दोनों भाईयों में कलह उत्पन्न हुआ। यह आशापूरी माता की मूर्ति गाड़ी में बिठा कर अपने स्वजनों के सहित भिन्नमाल का त्याग कर उत्तर-गुजरात बनासकांठा की ओर चल पड़ा। इसके साथ में महात्मा मोहनदास और वीरवाडीया कुटुम्ब भी था। अभी जिस स्थल पर थरादनगर वसा है, वहाँ आते-आते गाड़ी की नाड़ ( नाण ) टूट गई। उपरोक्त भूमि को पवित्र समझ कर और नाड़ के टूटने को माता

का संकेत मान कर इन्होंने गाड़ी वहीं रोक दी और आशा-पूरी माता को वहीं प्रतिष्ठित की। नाड़ टूटी, इसलिये माता का नाम भी 'नाणदेवी' पड़ गया, जो अभी तक चला आता है। नाणदेवी का उपरोक्त स्थान थराद से ईशान कोण में अर्ध-मील के अन्तर पर है। जैन जैनेतर सब ही लोग इसको मानते हैं।

प्राचीन लोग शकुन, शुभ लक्षणों और संकेतों में अधिक विश्वास रखते थे। उपरोक्त भूमि पर उन्होंने कुत्तों के पीछे शशकोंको दौड़ते हुए देखा। बस, उन्होंने भूमि को वीरप्रस-विनी समझा और वहीं पर बस गये। ग्राम का नाम थिर-पालधरु के नाम के पीछे 'थिरपुर' रक्खा, जो आज थराद के नाम से विख्यात है।

थराद के उत्तर में मारवाड़, पूर्व में पालनपुर, दक्षिण में सुईग्राम और पश्चिम में वाव है। बढ़ते बढ़ते थराद एक अति विशाल नगर बन गया। धरुवंश के चौहानक्षत्रियों का थराद पर ७६५ वर्ष तक अर्थात् विक्रम सं० १०१ से सं० ८६६ ( ईस्वीसन् ७८० ) तक राज्य रहा। धरुवंश के राजा, वीरवाड़ी एवं महात्मा मोहनदास के वंशजों के सदा आभारी रहे और ठेठ तक उनका अच्छा सम्मान रक्खा।

धरुवंश के क्षत्री आज भी थराद के आस-पास के ग्रामों में बसे हुए हैं और जैनधर्मी हैं। वाव के नरेशों का जब राज्यतिलक होता है तब वीरवाड़ीवंश का पुरुष अपने अंगूठे को चीर कर रक्त निकालता है और मोहनदास के वंश का पुरुष उस रक्त से सिंहासनासीन होनेवाले नरेश के ललाट पर तिलक करता है। जैनघर भी इन दोनों के वंशजों के पुरुषों को पुत्र-लग्न के समय एक एक टका प्रदान करते हैं। यह पद्धति उनके पूर्व सम्बन्ध एवं गौरव को प्रकट करती है। धरुवंशियों के दीर्घकालीन शासन में थराद की अच्छी उन्नति हुई। जैन आबादी बढ़ते बढ़ते दो हजार सातसौ घरों तक बढ़ गई। राजा थिरपाल धरु स्वयं जैन था। थराद में जैनियों का सदा अतिशय प्रभाव रहा।

अन्य कुलों एवं यवनों का राज्य—

धरुक्षत्रियों के शासनकाल के पश्चात् थराद में परमारों का राज्य रहा। अन्तिम परमार राजा निस्सन्तान था। यह धर्म से जैन था। उसने नाडोल के राजा को, जो उसका भाणेज था थराद का राज्य देकर स्वयं भागवती दीक्षा ग्रहण करली। थराद के ऊपर नाडोल के चोहानों का राज्य

उनकी छः पीढ़ी पर्यन्त रहा। अन्तिम चौहान राजा पूंजाजी के ऊपर मुसलमानोंने आक्रमण किया और थराद को जीत लिया। इस प्रकार संवत् १२३० से १३०० तक थराद पर यवन अधिकार रहा। मुसलमानों के हाथ में थराद के चले-जाने पर राणा पूंजाजी की विधवा राणी अपने शिशु लड़के को लेकर अपनी माता के घर चली गई। कुंवर जब युवा-वस्था को प्राप्त हुआ तो वीर निकला और थराद के राज्य के लोगों की सहाय पाकर उसने पुनः थरादराज्य पर अपना अधिकार कर लिया। उसने ' वाव ' नामक नवीन-नगर को अपनी राजधानी बनाई, जहाँ पर अभी तक भी उसके वंशज राज्य कर रहे हैं। यवनों के भय से थराद से उसने राजधानी उठा ली। अवसर पाकर नाडोल के चौहा-नोंने थराद पर पुनः अधिकार कर लिया। परन्तु अठारहवीं शताब्दि के उत्तरार्ध में थराद पर राधनपुर के नवाबों का अधिकार हो गया जो विक्रमसं० १८१५ तक रहा। विक्र-मसं० १८१५ में वर्तमान ठाकुरों के पूर्वज खानजीने थराद पर अधिकार किया जो अद्यावधि उनके वंशजों के अधिकार में ही चला आ रहा है। थराद के वर्त्तमान ठाकुर ( दरबार ) भीमसिंहजी है और उनके ज्येष्ठ पुत्र युवराज जोरावरसिंहजी हैं। यह तो हुआ थराद के ऊपर शासन करनेवाले राजा और उनके शासनकालों का संक्षिप्त परिचय।

**वर्तमान ठाकुर का वंशचक्र—**



# यवन आक्रमण के पूर्व थराद-

## थराद की जाहोजलाली और आभूश्रेष्ठी—

धरुवंशीय, परमार और नाडोल के चौहान इस प्रकार तीनों कुलों का थराद पर राज्य विक्रम की तेरहवीं शताब्दि के पूर्वार्द्ध तक रहा। इतनी शताब्दियों तक हिन्दू राज्य रहने के कारण थराद व्यापार, कला, वाणिज्य, व्यवसाय, धन और समृद्धि में गुर्जर और सौराष्ट्र के प्रमुख नगरों में गिना जाने लगा। इस नगर में जैनियों का सदा प्रभुत्व रहा। अनेक धनी मानी कोटीध्वज जैन यहां और इसके ग्रामों में रहते थे। विक्रमसं० ११११ में जब मरुधरप्रदेश के प्रसिद्ध, ऐतिहासिक, समृद्ध नगर भिन्नमाल को जीत कर मुसलमानोंने नष्ट-भ्रष्ट किया, तब वहाँ से ग्यारह कोटीद्रव्य का स्वामी शंखसेठ का वंशज सहसाशाह और श्रीमाली-ज्ञातीय काश्यपगोत्रीय श्रे० जूना का वंशज थरादराज्य के अचवाड़ीग्राम में आकर बसे। इसी प्रकार श्रीमालीज्ञातीय वृद्धशाखीय इक्कीस कोटीद्रव्य के स्वामी सोमासेठ का वंशज तिहुअणसी(त्रिभुवनसिंह) और तीन कोटिद्रव्य का स्वामी श्रीमालीज्ञातीय चंडीसर का वंशज वीरदास खेनप में आकर वसे। इस प्रकार थरादराज्य में विपुल धनशाली श्रीमन्तों का प्रभुत्व बढ़ता ही गया और वह अक्षुण्ण रहा।

थराद में श्रीमालीज्ञातीय श्रेष्ठी संघपति आभू अधिक

गौरवशाली एवं प्रसिद्ध श्रीमन्त हुआ है, वह अपार वैभव-शाली था। जैसा वैभवपति था, वैसा ही वह धर्मानुरागी एवं उदार श्रीमन्त था। उसने अपनी आयु में तीनसौ साठ साधारण स्थितिवाले स्वधर्मी ज्ञाति भाईयों को श्रीमन्त बनाया। तीर्थयात्रा में उसने बारह क्रोड़ स्वर्ण-महोर व्यय की। उसकी तीर्थयात्रा में ७०० जिनमन्दिर थे। उसने तीन क्रोड़ टंक व्यय करके सर्व आगमसूत्रों की एक एक प्रति सुवर्णाक्षरों में और द्वितीय प्रति स्याही से लिखवाई तथा उसने सातो धर्मक्षेत्रों में सात क्रोड़ द्रव्य व्यय किया। थिरापद्रगच्छ की उत्पत्ति थरादनगर में हुई। थिरापद्रगच्छीय वादिवेताल श्रीशान्तिसूरि विक्रमसं० ११८५ में विद्यमान थे। इस गच्छ का जन्म थराद की उन्नति का परिणाम है।

थराद के उन्नति काल में वहाँ पर एक अति विशाल जैनमन्दिर बना था, जिसके १४४४ स्तम्भ थे। दुःख है कि आज वह नामशेष रह गया है। उस जगह आज केवल मृत्तिकामय जमीन है। यह मुसलमान बंधुओं का कार्य है। आज भी उस जगह पर दो फीट लम्बी ईंटें निकलती हैं तथा समय समय पर अपूर्व कारीगरी के अनेक खंडित प्रस्तरखण्ड निकलते रहते हैं। महाराजा गुर्जरसम्राट् कुमारपालने भी थराद में एक विशाल चतुर्मुख जिनालय बनवाया था। एक प्रतिमा पर प्रसिद्ध, हेमचन्द्राचार्य का नामोल्लेख भी है। परन्तु तेरहवी शताब्दि के पूर्वार्द्ध में

थराद पर यवनों का घातक आक्रमण हुआ और इस आक्रमण से थराद की जाहोजलाली को बड़ा धक्का लगा। १४४४ स्तम्भों का मन्दिर तथा कुमारपाल का बनवाया मन्दिर तोड डाला गया। थराद का व्यापार, वाणिज्य भी नष्ट हो गया। धीरे धीरे थराद की स्थिति सुधरी, परन्तु वह पूर्व की शोभा फिर नहीं आ पाई। सं० १२३० में थराद पर यवनों का आक्रमण हुआ था और सं० १३०० तक थराद यवनों के अधिकार में रहा। चौदहवीं शताब्दि के प्रारंभ में पुनः इस पर नाडोल के क्षत्रियों का और बाद पर जैसा ऊपर कहा जा चुका है राणा पूंजा के पुत्रने अपना राज्य पुनः स्थापित किया। इस प्रकार थरादराज्य के दो विभाग हो गये, परन्तु यवनराज्य तो समाप्त हो गया। चौदहवीं शताब्दि से थराद यवनों के आक्रमण से बचा और उसकी शोभा एवं समृद्धि तो घटी, परन्तु आबादी पर अधिक प्रभाव नहीं पड़ पाया। क्योंकि यवनराज्य केवल सत्तर (७०) वर्ष पर्यन्त ही रहा, अधिक नहीं रह सका।

इस शिलासंग्रह में २७३ शिलालेख तो केवल थराद के ही हैं। ये लेख थराद के जिनालयों में विराजित धातुमय चौवीशियों, पंचतीर्थियों और छोटी बड़ी प्रतिमाओं के हैं। इनमें जूना से जूना लेख ग्यारहवीं शताब्दि का है। शताब्दि वार लेखों की संख्या इस प्रकार है।

कि थराद में जैन-वस्ती घट अवश्य गई थी, परन्तु इतनी अवश्य रही कि जहाँ प्रसिद्ध प्रसिद्ध गच्छों का निर्वाह प्रायः हो सकता था। लेखों में सब से अधिक लेख पिप्पलगच्छ के हैं, फिर पूर्णिमा, ब्रह्माण और तपागच्छों के अन्य गच्छों के लेखों से अधिक हैं। परन्तु यह तो स्पष्ट हैं कि थराद में लगभग वीश गच्छों के अनुयायियों के या उनके अनुरागियों के घर रहे हैं। जहाँ एक साथ १०-१५ गच्छों के घर मिलते हों, वह नगर उस काल में अवश्य समृद्ध और उन्नत ही माना जायगा। शताब्दिवार लेखों में अधिक लेख पन्द्रहवीं और सोलहवीं शताब्दि के हैं। जिसमें सोलहवीं शताब्दि के तो १६० लेख हैं। ये लेख विविध गच्छों के भिन्न भिन्न आचार्यों के एवं श्रावकों के नामों से संगर्भित हैं। इससे यह सिद्ध होता है कि थराद एक बार पुनः पन्द्रहवीं और सोलहवीं शताब्दियों में समृद्ध, वैभवशाली और धर्मकृत्य, व्यापार-वाणिज्य में आगे बढ़ गया था। लेखों में ७० लेख श्रीमालीज्ञाति के हैं। अतः यह भी सिद्ध है कि थराद में श्रीमालीज्ञाति के घर अधिक संख्या में थे। केवल लेखों की संख्या पर ही गच्छ, समृद्धि और ज्ञाति का लेखन किया गया हो, सो बात नहीं है। विभिन्न संवत्, विभिन्न श्रावक और भिन्न भिन्न नाम के आचार्यों पर अधिक जोर रख कर ऐसा लिखा गया है।

विक्रमसं० १८६९ में थरादराज्य में भयंकर दुष्काल

पड़ा और अनेक कुल थराद छोड़ कर अन्यत्र चले गये। अहमदाबाद, पालनपुर, राधनपुर, डीसा, थानेरा, थांगधरा, चडोतरा, वीसनगर, वीरमगाम, और काठीयावाड़ नगरों में तथा दक्षिण में पूना आदि नगरों में ऐसे अनेक कुल हैं जो 'थरादरा' कहलाते हैं। इन कुलों में से अनेक लोग जुहार करने के लिये थराद में नाणदेवी और झमकाल देवी के दर्शनों को प्रतिवर्ष आते हैं। इस समय थराद में श्वेताम्बर जैनों के ६०० घर आबाद हैं और ये श्रीमाल जैन कहाते और सभी त्रिस्तुतिक आमनाय वाले हैं।

सन् १९४८ में इन पंक्तियों के लेखक को आचार्य-देव श्रीमद्विजययतीद्रसूरीश्वरजी महाराज के दर्शनार्थ थराद जाने का अवसर प्राप्त हुआ था। मैंने थरादनगर को दूर दूर तक उसके बाहर घूम कर देखा अनेक ढेर और खण्डे-हर देखे। कलापूर्ण प्रस्तर-खण्ड देखे। अधिक आकर्षित करनेवाली एक मस्जिद देखी, जो राजप्रासाद के सिंहद्वार के बांई ओर है। उसमें जैनमन्दिरों के खण्डित पत्थर लगे हुए देखे। आंगन में एक खंड जड़ा हुआ था, जो खुला कह रहा था कि मैं मन्दिर की देहली के बाहर का पत्थर हूँ। काल के अनेक उत्पात सहन करके भी थराद आज भी सुखी, समृद्ध और गौरवशाली है।

## श्रीवीरचैत्य में वासुपूज्यमन्दिर की धातु पंचतीर्थियाँ

( १ )

सं० १५०५ माघ शु० ९ शनिश्चरवार के दिन धंधुका निवासी श्रीमालज्ञातीय व्यव० पर्वत भार्या खीमलदेवी पुत्री मांजुबाईने अपने कल्याणार्थ आगमगच्छीय श्री हेमरत्नसूरिगुरु के उपदेश से श्रीसुविधिनाथ का पंचतीर्थी बिंब प्रतिष्ठित करवाया।

( २ )

सं० १५१५ ज्येष्ठ शु० ९ शुक्रवार के दिन गुर्जरवाड़ा निवासी श्रीमालज्ञातीय व्यव० जेसा भार्या जानूदे पुत्र मूलचंदने पूर्णिमागच्छीय श्रीसाधुरत्नसूरि के उपदेश से श्रीसुविधिनाथ का पंचतीर्थी बिम्ब करवा कर उसकी प्रतिष्ठा करवाई।

( ३ )

सं० १५१३ पौषकृ० ५ रविवार को श्रीश्रीमालज्ञातीय श्रेष्ठि-महाजन धना, सारंग, गेला, धर्मा, राजा, दूदा, नारद आदि कुटुम्बियोंने चैत्रगच्छीय श्रीलक्ष्मीदेवसूरि के द्वारा पूर्वज सांगा के निमित्त श्रीअजितनाथ प्रतिमा(पंचतीर्थी) प्रतिष्ठित करवाई।

( ४ )

सं० १५०१ पौषकृ० ६ श्रीश्रीमालज्ञातीय मंत्रीसन्ताने पिता श्रे० जेसिंग( जयसिंह ), माता पत्रापदी, स्वभार्या राजूबाईने माता-पिता, पुत्र के श्रेयोर्थं सिद्धान्तगच्छीय श्रीसोमचन्द्रसूरि के द्वारा श्रीकुन्थुनाथजी का बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया। घर में सर्वत्र सौभाग्य हो।

( ५ )

सं० १५२८ वैशाख शु० ३ शनिवार के दिन भोअलीग्राम निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० वापा भार्या रतनूदेवी के पुत्र वनवीरने पिप्पलगच्छीय त्रिभवीया भट्टा० श्रीधर्मसागरसूरि के द्वारा श्रीविमलनाथ प्रभु का पंचतीर्थी बिम्ब स्वभार्या शाणीदेवी, माता, पिता और पितृजनों के श्रेयार्थ प्रतिष्ठित करवाया।

( ६ )

सं० १४२१ वैशाखशु० ५ शनिवार के दिन पुत्र हेलाकने नागेन्द्रगच्छीय श्रीगुणाकरसूरि के द्वारा अपने पिता जयन्त, माता जयतलदेवी और पितृव्य कर्मण (कर्मराज) के श्रेय के लिये श्रीपार्श्वनाथ प्रभुका पंचतीर्थी बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ७ )

सं० १४३३ वैशाखशु० ९ शनिवार के दिन कोरण्टक-

गच्छीय श्रीनन्नाचार्यानुयायी ओसवालज्ञातीय भंडपुत्र-शाखीय(भणशाली) श्रे० महिमदेव भा० मंदोदरी के पुत्र नरश्रेष्ठीने स्वमाता पिता के श्रेयके लिये श्री शान्तिनाथप्रभु का पंचतीर्थी बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीभावदेव-सूरिने की।

( ८ )

सं० १५१९ मार्गसिर गुरुवार के दिन श्रीमालज्ञातीय लघुशाखीय व्य० जेसा (जसराज) भार्या हरखू (हर्षबाई) के पुत्र व्य० राजाने स्वभार्या भवकूबाई सहित अपने कल्याणार्थ पूर्णिमापक्षीय श्रीसाधुरत्नसूरि के उपदेश से श्रीपार्श्वनाथ का पंचतीर्थी बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ९ )

सं० १५१२ मार्गसिर शुक्ला पूर्णिमा सोमवार के दिन भावडारगच्छीय श्रीमालज्ञातीय व्य० पद्मराज, भा० पाल्हणदेवी पुत्र माला( मालराज ) भा० माल्हणदेवी पुत्र रत्नराज, पर्वत, संघा, मोकल, देवा, जाणा ( ज्ञानराज ) सहित व्य० मालाक( मालराज )ने अपने पितामह के भ्राता व्य० धड़सिंह के कल्याणार्थ श्रीसुमतिनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीकालकाचार्यसन्तानीय पूज्य श्रीवीरसूरि के द्वारा हुई।

( १० )

सं० १५८३ ज्येष्ठ शु० ११ शुक्रवार के दिन उएस (उपकेशगच्छीय) श्रीककुदाचार्यसन्तानीय उपकेशज्ञातीय श्रेष्ठिगोत्रीय (सेठिया) शाह महताजू पुत्र सलखण भार्या पुंजारदेवी पुत्र हरिराजने भा० हेमादेवी पुत्र भीमराज सहित श्रीशांतिनाथ का पंचतीर्थी बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीयक्षदेवसूरि द्वारा हुई।

( ११ )

सं० १५३६ श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० नाथा भा० धर्मिणी-बाई पुत्र रलामण भा० गूरीबाई. शिवदत्तने स्वभार्या कुअरि-बाई आदि परिजनों के सहित श्रीआदिनाथ का बिम्ब अपने भ्राता रलामण के कल्याणार्थ पूर्णिमापक्षीय श्रीपुण्य-रत्नसूरि के उपदेश से करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा विधिपूर्वक काकरग्राम में हुई।

( १२ )

सं० १५२८ वैशाखशु० ३ शनिवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय व्य० उदिरा (उदयन) भा० फटूबाई पुत्र मोटाक (मोटमल)ने अपने पिता माता एवं पितामह वापा और अपने कल्याण के लिए श्रीशांतिनाथप्रभु का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पिप्पलगच्छीय त्रिभविया भट्टारक श्रीधर्म-सागरसूरिके द्वारा भोयलीग्राम में हुई।

इस बिम्ब की प्रतिष्ठा होने की तिथि वही है जो लेखाङ्क ५ में है। दोनों लेखों में आचार्य, संवत् और ग्राम भोयली ही है। अतः वणवीर और उदिरा सहोदर हैं।

( १३ )

सं० १४१७ वैशाखशु० २ रविवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय व्य० लीम्बा, भा० नामलदेवी पुत्र सहजाने भा० सहजलदेवी पिता लींबा के कल्याणार्थ श्रीवासुपूज्यस्वामी का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पिप्पलगच्छीय श्रीउदयानन्दसूरिके पट्टाधीश श्रीगुणदेवसूरि के द्वारा हुई।

( १४ )

सं० १४९५ आषाढशु० ९ रविवार के दिन ब्रह्माण-गच्छीय श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० गोरा भा० देल्हणदेवी के पुत्र भारमल भा० पोमादेवी के पुत्र डूंगर और भाखरने पितृजनों के श्रेयार्थ श्रीधर्मनाथजी का बिम्ब करवाया, जो श्रीमद् जज्जगसूरि के पट्टाधीश पज्जुन्नसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित हुआ।

( १५ )

सं० १४२९ माघकृ० ५ सोमवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय श्रे० अभयसिंह भा० आल्हणदेवीने पितृ कमा-(कर्मचन्द्र) के कल्याणार्थ श्रीमूलनायक पार्श्वनाथप्रभु का श्रेयस्कर बिम्ब श्रीनरप्रभसूरि के उपदेश से करवाया।

( १६ )

सं० १५०१ पौषकृ० ९ शनिवार के दिन अचलगच्छेश्वर श्रीजयकीर्त्तिसूरि के उपदेश से शा० काल्हू भार्या कमलादेवी पुत्र हरिषेनने स्वस्त्री माल्हणदेवी के कल्याणार्थ श्रीअजितनाथ का बिम्ब करवाया और वह श्रीसंघ द्वारा प्रतिष्ठित हुआ।

( १७ )

सं० १५१३ पौषकृ० ५ रविवार के दिन वावीग्राम निवासीश्रीश्रीमालज्ञातीय श्रे० तिहुणा( त्रिभुवन ) भा० कर्मादेवी के पुत्र डाहाने भा० धारणदी और मेचू पुत्र भाखर सहित माता पिता के कल्याणार्थ श्री अजितनाथ का बिम्ब करवाया, जो चित्रगच्छीय भ० श्रीलक्ष्मीदेवसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित हुआ।

( १८ )

सं० १५११ माघशु० ५ सोमवार ( गुरुवार ) के दिन श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० वानर के पुत्र जोधराज की स्त्री रत्नूबाईने अपने पति के आत्मकल्याण के लिये जीवितस्वामि श्रीकुन्थुनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीराजतिलकसूरि के उपदेश से श्रीसूरि द्वारा हुई।

---

१ लेखाङ्क ९४, १२१, ३५६ को देखते हुए सोमवार के स्थान पर गुरुवार ही चाहिये।

( १९ )

सं० १५०९ माघशु० ५ सोमवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय श्रे० सोना( सोनमल ) ने स्वभार्या राजीबाई, भ्राता वदा ( वृद्धिचन्द्र ), भा० पूरीबाई के निमित्त श्री-सुमतिनाथ का बिम्ब करवाया, जो सिद्धान्तगच्छीय श्री-सोमचन्द्रसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित हुआ।

( २० )

सं० १३४९ ज्येष्ठशु० २ भावडारगच्छीय शा० सोमा ( सोमचन्द्र ) भा० सोमश्री के पुत्र छाडा, नागा, गजधरने स्वमातृ के कल्याणार्थ श्रीपार्श्वनाथ का बिम्ब करवाया, जो श्रीविजयसिंहसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित हुआ।

( २१ )

सं० १४३२ फाल्गुनशु० २ शुक्रवार के दिन श्रीश्री-मालज्ञातीय व्य० बागमल भार्या विजयश्री के कल्याणार्थ पुत्र विजवकर्णने श्रीनरप्रभसूरि के उपदेश से श्रीवासुपूज्य-स्वामी का बिम्ब करवाया।

( २२ )

सं० १५०९ माघशु० १०. शनिवार के दिन थिरापद्र निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय पितामह हापा पितामही हांसल-देवी पुत्र चूंडा भा० चांपलदे सुत देवाने भा० लूणादे सहित

पिता माता, पितृजन चांपा, हेमा, भ्रातृ वीजा और अन्य सर्व पूर्वजों के कल्याणार्थ श्रीशीतलनाथ चतुर्विंशतिपट्ट करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पिप्पलगच्छीय श्रीसोमचन्द्रसूरि के पट्टाधीश श्री उदयदेवसूरि के द्वारा हुई।

## सेठों की सेरी के श्रीवीरचैत्य की चौवीशी तथा पंचतीर्थियां—

( २३ )

सं० १४८३ ज्येष्ठकृ० ८ रविवार के दिन श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० सिम्बा भा० लखमादे पुत्र सलखा भा० प्रेमलदे पुत्र गोला, लीम्बा, सिंहने अपने माता पिता के कल्याणार्थ श्री नेमिनाथप्रभु का विम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा ब्रह्माणगच्छीय श्रीवीरसूरि के पट्टाधीश श्रीमणिचन्द्रसूरिने की।

( २४ )

सं० १५०५ चैत्रकृ० १३ रविवार के दिन राथरनिवासी श्रीब्रह्माणगच्छीय श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० वाघण पुत्र मेघा (मेघराज) भार्या प्रीमलदेवी पुत्र खीमा, गोसल, देसल, गोसल की पुत्री सिंगारदे पुत्र नडुआ, कर्मसिंहने अपने पितृजनों के श्रेयार्थ श्रीविमलनाथ चतुर्विंशतिपट्ट करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीपज्जुन(प्रद्युम्न)सूरिने की।

( २५ )

सं० १५२५ फाल्गुनशु० ७ शनिवार के दिन तड़वाड़ा-

निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय शाहु रामा श्रे० कुंभा, भा० काश्मीरश्री पुत्र लापाकने भा० फलीबाई, पुत्र धना, भा० झाबलीबाई, पांची बाई, पुत्र मेहराज आदि कुटुम्ब सहित अपने कल्याणार्थ श्रीशान्तिनाथ चतुर्विंशतिपट्ट करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा ब्रह्माणगच्छीय श्रीवीरसूरिने की।

( २६ )

सं० १५२८ चैत्रकृ० १० गुरुवार के दिन श्रीश्रीवंशीय मंत्री सांगा भा० टीबूबाई पुत्र मं० सुश्रावक रत्नाने भा० धारिणीदेवी पुत्र वीरा, हीरा, नीना, वावा सहित पितृव्य मंत्री सहसा के श्रेयार्थ अंचलगच्छीय गुरु श्रीजयकेशरसूरि के उपदेश से श्रीसुविधिनाथ प्रभु का बिम्ब करवाया और प्रतिष्ठा श्रीसंघने करवाई।

( २७ )

सं० १६१७ ज्येष्ठ शु० ५ काकरग्राम निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय श्रे० नवा भा० धनीबाई पुत्र श्रे० धरणा भा० प्रेमी पुत्र जेसा रत्नाने श्रीविमलनाथप्रभु का बिम्ब नागेन्द्रगच्छीय भट्टा० श्रीधरसंघसूरि के पट्टाधीश भट्टा० श्रीज्ञानसागरसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित करवाया।

( २८ )

सं० १५१३ माघकृ० ७ बुधवार के दिन प्राग्वाटज्ञातीय लघुसन्तानीय परीक्षक बाला (बालचन्द्र) भा० डाही-

बाई पुत्र मोजा(भोजराज) ने भा० लाछीबाई, पुत्र नाथा, सज्जन सहित पिता माता के कल्याणार्थ श्रीशान्तिनाथ का बिम्ब करवाया, जो पूर्णिमागच्छीय श्रीमाणियाभट्टा० श्रीजय-शेखरसूरि के उपदेश से लायताग्राम में प्रतिष्ठित हुआ।

( २९ )

सं० १५८० वैशाख शु० १३ शुक्रवार के दिन श्री-श्रीमालज्ञातीय मं० हीरा भा० राखीबाई पुत्र महं० हेमा भा० हमीरदे पुत्र मं० तेजाने भा० नीतिबाई, पुत्र डूंगर, भूंगर, माणा सहित अपने कल्याणार्थ श्रीसुपार्श्वनाथ का बिम्ब पूर्णिमागच्छीय श्रीपुण्यरत्नसूरि के पट्टाधीश श्रीसुमतिरत्न-सूरि के उपदेश से विधिपूर्वक प्रतिष्ठित करवाया।

( ३० )

सं० १५१७ वैशाखशु० ३ कालुआ निवासी प्राग्वाट-ज्ञातीय व्य० कूंपा भा० रूडीबाई पुत्र देवसी( देवसिंह ) भा० वाल्हीबाई पुत्र देपाल( देवपाल )ने भांडा( भंडपाल ) आदि कुटुम्ब सहित अपने कल्याणार्थ श्रीविमलनाथ का बिम्ब करवाया, जो तपागच्छीय श्रीरत्नशेखरसूरि के पट्टधर श्रीलक्ष्मीसागरसूरि द्वारा प्रतिष्ठित हुआ।

( ३१ )

सं० १५६३ फाल्गुन शु० ८ शनिवार के दिन थिरा-

पद्रनगर निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय आजु( अर्जुन ) सखा व्य० मेघा पुत्र आशा भा० अमरीबाईने अपने कल्याणार्थ जीवितस्वामि--श्रीचन्द्रप्रभस्वामी का बिम्ब करवाया, जो श्रीपूर्णिमापक्षीय भ० श्रीसुमतिनाथप्रभसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित हुआ ।

( ३२ )

सं० १५१६ संघवी गेलाने ( पूर्णिमापक्षीय ) श्रीगुणधीरसूरि के उपदेश से श्रीगौतमस्वामी का बिम्ब सपरिकर करवाया ।

( ३३ )

सं० १६५१ फाल्गुनकृ० १० शनिवार के दिन थिरापद्र निवासीने श्रीमुनिसुव्रतस्वामी का बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया ।

( ३४ )

सं० १२९१ माघ शु० ५ गुरुवार के दिन पिप्पलगच्छानुयायी व्य० वीरा( वीरचन्द्र ) पुत्र झांझणने तथा पुत्र नेनक, नेढक, ब्रह्मा, केथुने तथा आम्रदेवने श्रीऋषभदेव के मन्दिर में दो कायोत्सर्गस्थ जिन--बिम्ब करवाये । इस चैत्य का जीर्णोद्धार वला अभयकुमार आदि कुटुम्ब समुदायने करवाया। प्रतिष्ठाकार्य श्रीसर्वदेवसूरि के द्वारा हुआ ।

लेख में दो कायोत्सर्गस्थ प्रतिमा होने का उल्लेख है, परन्तु वर्तमान में यह एक ही प्रतिमा विद्यमान है जो

भव्य, अति चमत्कार पूर्ण और श्वेतवर्ण ६८ इंची बड़ी प्रस्तर प्रतिमा है। इस समय यह वीरप्रभु के मंदिर में उनके दहिने भाग में स्थापित है। वीरप्रभु की विशाल प्रतिमा के लिये एक त्रिशिखरी मन्दिर थरादसंघ की ओर से बन रहा रहा है, उसीमें वीरप्रभु के साथ यह प्रतिमा स्थापित होगी।

आदिनाथचैत्य में चौवीशी-पंचतिर्थियाँ—

( ३५ )

सं० १५१९ माघकृ० २ शनिवार के दिन कोहर-निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय श्रे० लापा भा० लाछादेवी पुत्र वास्ता, हाला, भा० हमीरदेवी पुत्र वेला, गेला ने वेला की स्त्री वयजलदेवी सहित पिता, भ्रातृगण और पूर्वजों के श्रेयार्थ श्रीशीतलनाथ चतुर्विंशतिपट्ट करवाया, जो पिप्पलगच्छीय श्रीमुनिसुन्दरसूरि के पट्टधर श्रीअमरचन्द्रसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित हुआ।

( ३६ )

सं० १५१५ वैशाखकृ० २ गुरुवार के दिन सत्यपुर ( सांचोर ) निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय परीक्षक खेता भा० खेतलदेवी पुत्र ईश्वर भा० राजलदेवी पुत्र मोकल भा० महिगलदेवीने पुत्र वऊला सहित अपने पितृजनों के कल्याणार्थ जीवितस्वामि श्रीआदिनाथ चतुर्विंशतिपट्ट करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पिप्पलगच्छीय श्रीचन्द्रप्रभसूरि द्वारा हुई।

( ३७ )

सं० १५२८ पौषकृ० ३ सोमवार के दिन काकरग्राम निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय भंडारी भोला भा० वाह्लीबाईने अपने कल्याणार्थ जीवितस्वामि श्रीविमलनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा चैत्रगच्छीय धारणपद्री भ० श्री-ज्ञानदेवसूरिने की।

( ३८ )

सं. १५३४ ज्येष्ठशु० १० के दिन प्राग्वाटज्ञातीय व्य० गोपाल भा० लाखीबाई पुत्र व्य० लाखा ( लक्ष्मण ) भा० कीमीबाईने प्रमुख परिजनों के सहित अपने कल्याणार्थ श्री-शान्तिनाथ का बिम्ब करवाया, जिसको तपागच्छीय श्री-सोमसुन्दरसूरि, मुनिसुन्दरसूरि श्रीरत्नशेखरसूरि के पट्टधर श्रीलक्ष्मीसागरसूरिने प्रतिष्ठित किया।

( ३९ )

सं० १५३३ वैशाखशु० ६ शुक्रवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय श्रे० कर्मसिंह भा० लाछूबाई पुत्र श्रे० मामाकने अपनी भार्या देवलीबाई के सहित माता पिता और आत्म-श्रेयार्थ श्री सुविधिनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा थरादनगर में नागेन्द्रगच्छीय भट्टा० श्रीगुणदेवसूरिने की।

( ४० )

सं० १५२२ पौषकृ० १ गुरुवार के दिन उपकेशज्ञातीय

श्रेष्ठिगोत्रीय महाजन मोखा पुत्र म० वनराजने भा० साल्हा-देवीने म० खीदा के पुण्यार्थ श्रीशीतलनाथ का बिम्ब भराया, जिसकी प्रतिष्ठा पारकरनगर में उपकेशगच्छीय श्रीककुदा-चार्यसन्तानीय श्री ककसूरिने की।

( ४१ )

सं० १७५७ माघशु० ५ के दिन थिरापद्रनिवासी श्री-श्रीमालज्ञातीय वृद्धशाखा में वोहरा ( बहुथरा ) देवराजने भा० मानीबाई, पुत्र वो० वासा, सांकला पुत्र भोजराजादि सहित स्वश्रेयार्थ श्रीसंभवनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा तपागच्छीय भट्टा० श्रीविजयप्रभसूरि के पट्टाधीश संविज्ञपाक्षीय भट्टा० श्रीज्ञानविमलसूरिने की।

( ४२ )

सं० १५१० माघशु० ४ रविवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय व्य० भोला भा० भावलदेवी के पुत्र लूणसिंहने भ्राता हीमला के पुण्यार्थ तथा अपने परिजनों के श्रेयार्थ श्री-शान्तिनाथपंचतीर्थी करवाई, जिसकी प्रतिष्ठा पिप्पलगच्छीय त्रिभवियागच्छनायक श्रीधर्मशेखरसूरिने थिरपद्र( थराद ) नगर में की।

( ४३ )

सं० १५०६ वैशाखशु० ८ रविवार के दिन थारापद्रनगर

निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय व्यव० भोला पुत्र सं० लूणसिंह: भा० लूणादेवीने निज श्रेयार्थ जीवितस्वामि श्रीश्रेयांसनाथ का पंचतीर्थी बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पिप्पल-गच्छीय त्रिभवीयागच्छनायक भट्टा० श्रीधर्मशेखरसूरिने की।

( ४४ )

सं० १५१७ माघशु० १० बुधवार के दिन ब्रह्माण-गच्छानुयायी श्रीश्रीमालज्ञातीय व्यव० शार्दूलमल पुत्र मारमलने अपनी भार्या कर्पूरदेवी, पुत्र डाहा, वेला, और माता पिता के कल्याणार्थ श्रीअजितनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा महंडका ग्राम में श्रीपज्जूनसूरि (प्रद्युम्नसूरि) ने की।

( ४५ )

सं० १५०८ वैशाखकृ० ४ सोमवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय श्रे० नयनराजने भा० टही कुबाई, पुत्र लक्ष्मण, हेमराज, दूदराज आदि परिवार सहित पितृव्य कुतुहण भा० हासूबाई के श्रेयार्थ श्रीशीतलनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा सिद्धान्तगच्छीय श्रीसोमचन्द्रसूरिने की।

( ४६ )

सं० १५०६ वैशाखशु० ८ रविवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय व्य० वरसिंह भा० तिलूश्रीने निजश्रेयार्थ जीवित-

स्वामि श्रीश्रेयांसनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पिप्पलगच्छीय त्रिभवीया श्रीधर्मशेखरसूरिने की।

( ४७ )

सं० १६१८ माघशु० १३ प्राग्वाट सोनीगोत्रीय सामा की पुत्री सोनीदेवीने श्रीआदिनाथ प्रभु का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा तपागच्छीय श्रीविजयदानसूरिने की।

( ४८ )

सं० १५१० आषाढ़कृ० १ शुक्रवार के दिन उपकेश-वंश में भणशालीगोत्रीय महाजन माला भा० माल्हवदेवी के पुत्र कावा श्रावकने अपने बन्धुगण गुणिया, डूंगर, पुत्र मादा, वदा, राजा प्रमुख परिवार सहित श्रीशान्तिनाथ का बिम्ब स्वपुण्यार्थ करवाया, जो खरतरगच्छीय श्रीविजय-राजसूरि के पट्टधर श्रीजिनभद्रसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित हुआ।

( ४९ )

सं० १५२८ वैशाखशु० ५ गुरुवार के दिन प्राग्वाट-ज्ञातीय संघवी काला भा० माल्हणदेवी पुत्र सं० रत्ना भा० लाम्बूबाई सं० भीमाक( भीमराज )ने भा० देवमति परिवार सहित स्वकल्याणार्थ बृहत्तपापक्षीय श्रीज्ञानसागरसूरि के द्वारा श्रीसुविधिनाथ का बिम्ब भराया।

( ५० )

सं० १४९९ कार्त्तिकशु० १५ गुरुवार के दिन

श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० खीदा भा० काउवाई पुत्र धीराने अपने कल्याणार्थ श्रीशीतलनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पिप्पलगच्छीय त्रिभवीया भ० श्रीधर्मशेखरसूरिने थिरापद्रपुर में की।

( ५१ )

सं० १२६३ वैशाखशु० ६ गुरुवार के दिन शा० टीला पुत्र शा० लूणाने माता पिता के श्रेयार्थ श्रीपार्श्वनाथ की प्रतिमा करवाई, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीदेवसूरि के शिष्य श्री-व्रयरसेनसूरिने की।

( ५२ )

सं० १५३४ वैशाखकृ० १० रवि१वार ( सोमवार ) के दिन प्राग्वाटज्ञातीय व्यव० शैलराज भा० तेजूबाई पुत्र अजा( अजयराज ) भा० वमीबाई पुत्र नरपालने पितृव्य व्य० वाछा(वत्सराज) डाहा, पांचा आदि परिजनों सहित श्रीश्रेयांसनाथ का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा डीसा-नगर में श्रीसूरिने की।

( ५३ )

सं० १६१५ चैत्रकृ० ५ गुरुवार के दिन श्रीश्रीमाल-

---

१ लेखाङ्क ३०२ में सोमवार लिखा है।

( २५७ )

सं० १६८३ वैशाखशु० ७ गुरुवार के दिन राजधन्यपुर (राधनपुर) निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय शा० हरदासने भा० हीरादे सहित श्रीशीतलनाथजी का बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया ...............(यहाँ आचार्य का नाम होना चाहिये)

( २५८ )

सं० १५६७ ज्येष्ठशु० ५ बुधवार के दिन मूलसंघीय शा० हीरादेवीने (पंचतीर्थी करवाई)

( २५९ )

सं० १२०९ उद्दूल की पुत्री दोलिकाने (दौलतदेवी) यह चतुर्विंशतिजिनपट्ट करवाया।

## राशिया की सेरी के अभिनन्दन चैत्य में धातुमूर्त्तियाँ–

( २६० )

सं० १५५३ आषाढशु० २ शुक्रवार के दिन पत्तन-निवासी प्राग्वाटज्ञातीय वृद्धशाखा में सं० सेंगा भा० हरखू पुत्र सं० अमा (अमृतराज) ने भा० लीलादेवी पुत्र क्षेमा, सिन्धु, लखमण, अलवा, धना सहित अपने कल्याणार्थ श्रीमुनिसुव्रतस्वामी का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा

( २६० )

पूर्णिमापक्षीय भीमपल्लीय भट्टा० श्रीचारित्रचन्द्रसूरि के पट्टधर भ० श्रीमुनिचन्द्रसूरि के उपदेश से हुई।

( २६१ )

सं० १५१९ माघशु० ५ सोमवार के दिन थिरापद्र-नगर निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय गांधिक हापराज भा० हमीरदेवी के पुत्र जागराजने स्वभा० यमुनादेवी पुत्र वेला, ऊगम, मादा खेता के सहित पिता, माता, भ्राता मंडन के श्रेयार्थ श्रीधर्मनाथचतुर्विंशति जिनपट्ट करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पूर्णिमापक्षीय प्रधान भट्टा० श्रीजयसिंहसूरि के पट्ट-धर श्रीजयप्रभसूरि के उपदेश से हुई।

## मोदियों की सेरी के विमलनाथचैत्य में धातुमूर्त्तियाँ—

( २६२ )

सं० १५१५ फाल्गुनशु० ४ शनिवार के दिन श्रीश्री-मालज्ञातीय रत्नपाल भा० रत्नादेवी के पुत्र शाह नागचने भा० ललितादेवी, पुत्र गोवल भा० रूपिणी के श्रेयार्थ, भ्राता सं० डूंगरने भा० झांझदेवी पुत्र गोपा सहित भोजा, विजयराजने श्रीनमिनाथमुख्य चतुर्विंशतिजिनपट्ट करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पूर्णिमापक्षीय श्रीसाधुरत्नसूरि के पट्टधर श्रीसाधुसुन्दरसूरि के उपदेश से सचिनगर में हुई। ( प्रतीत

ा होता है कि भोज और विजयराज अविवाहित थे। ारोंने मिलकर पट्ट प्र० करवाया। )

( २६३ )

सं० १५१९ मार्गशिरशु० ५ शुक्रवार के दिन श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० हिमाला भा० हिमादेवी के पुत्र वनराजने अपने श्रेयार्थ भा० चांपू, पुत्र पर्वत, नरवर, नायक, नलराज, जुगराज, लक्षराज सहित श्रीचन्द्रप्रभस्वामी का बिम्ब अंचलगच्छीय श्रीजयकेशरसूरि के उपदेश से प्रतिष्ठित करवाया।

( २६४ )

सं० १५२० पौषक० ५ शुक्रवार के दिन श्रीमूलसंघीय व्य० कृष्णराज भा० झबुबाई पुत्र माणक भा० वारुबाई के पुत्र हरिदासने सरस्वतीगच्छीय भट्टा० सकलकीर्त्ति के पट्टधर भट्टा० श्रीविमलेन्द्रकीर्त्ति के द्वारा श्रीआदिनाथ का बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया। ( दिगम्बरमतीय )

( २६५ )

सं० १६११ फाल्गुनक० २ शुक्रवार के दिन कडुआमतानुयायिनी निसहुबाईने और थिरापद्रनिवासी सुहत्ताबाईने श्रीसुमतिनाथजी का बिम्ब ( प्रतिष्ठित ) करवाया।

( २६६ )

सं० १६६१ फाल्गुनक० २ शुक्रवार के दिन गृहीउद

वंत भा० हृषाबाई के पुत्र वापराजने श्रीअभिनन्दनस्वामी का बिम्ब ( प्रतिष्ठित ) करवाया ।

( २६७ )

सं० १५८.... वैशाखकृ० ५ के दिन वेलागरीग्राम निवासी प्राग्वाटज्ञातीय शाह दूदराजने भा० जाणीबाई पुत्र जयवंतराज सहित अपने कल्याणार्थ श्रीश्रेयांसनाथजी का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा पूर्णिमापक्षीय भट्टा० श्री-जिनहर्षसूरि के उपदेश से हुई ।

## सुतारों की सेरी के शांतिनाथचैत्य में धातुमूर्त्तियाँ

( २६८ )

सं० १४८२ ज्येष्ठशु० ९ मंगलवार के दिन श्रीश्रीमाल-ज्ञातीय व्य० महिपाल भा० मीनलबाई पुत्र हरिभ्रम, पौत्र चांपा, पाल्हा, सिन्धु, नरवदने पिता, माता, भ्राता, तथा पुत्रों के श्रेयार्थ श्रीआदिनाथमुख्यचतुर्विंशतिबिम्बपट्ट कराया, जिसकी प्रतिष्ठा थारपद्रगच्छीय श्रीशान्तिसूरिने की ।

( २६९ )

सं० १५१८ फाल्गुनकृ० १ सोमवार के दिन उपकेश-ज्ञातीय नाहरगोत्रीय व्य० कुशलचन्द्रने भा० कील्हणबाई पुत्र त्रिहुणा, महणा, पेमा, अंमर सहित अपने पिता व स्व-श्रेयार्थ श्रीसुविधिनाथचतुर्विंशतिजिनपट्ट करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीधर्मघोषगच्छीय श्रीपद्मानन्दसूरिने की ।

( २७० )

सं० १५८७ वैशाखकृ० ७ सोमवार के दिन काकर-ग्राम निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय श्रे० साइआ पुत्र श्रे० सवाने भा० चानूबाई पुत्र लटकण भा० लाखणदेवी समस्त कुटुम्बी जनों के सहित श्रीशान्तिनाथप्रभु का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीसूरिने की।

( २७१ )

सं० १६१७ ज्येष्ठशु० ५ सोमवार के दिन ओसवाल-ज्ञातीय व्य० रायमल भा० श्रीबाई पुत्र हीरा भा० जीवा-बाई पुत्र सिंहराजने श्रीशान्तिनाथजी का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा तपागच्छीय श्रीविजयदानसूरिने की।

( २७२ )

सं० १५१९ मार्गशिरशु० ६ शनिवार के दिन रत्नपुर-वासी प्राग्वाटज्ञातीय लघुशाखा में मं० अरिसिंह भा० बाई-देवी पुत्र सं० गोपासुश्रावकने भा० सुलहश्री पुत्र देवदास, शिवदास, सहित अपने श्रेयार्थ अंचलगच्छाधिराज श्रीजय-केशरसूरि के उपदेश से श्रीसंभवनाथजी का बिम्ब करवाया, श्रीसंघने उसकी प्रतिष्ठा करवाई।

( २७३ )

सं० १४९४ माघशु० ५ सोमवार के दिन श्रीश्रीमाल-

ज्ञातीय व्य० साहवण भा० सोनहलदेवी के पुत्र संग्रामसिंहने पितृव्य छाड़ा के श्रेयार्थ पूर्णिमापक्षीय श्रीजयप्रभसूरि के उपदेश से श्रीकुन्थुनाथस्वामी का बिम्ब करवाया और श्रीसंघने उसकी प्रतिष्ठा करवाई।

## श्री जीरापल्ली( जीराउला )तीर्थ—

जीरावला पार्श्वनाथ नाम से यह तीर्थ प्रसिद्ध है। इस पुस्तकगत लेखों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि यह तीर्थ पन्द्रहवीं शताब्दि में अधिक प्रसिद्धि को प्राप्त हुआ है; जिसका प्रारम्भ तेरहवीं शताब्दि का अन्त या चौदहवीं शताब्दि में हुआ होना चाहिये। इस बावन जिनालयवाले सौधशिखरी मन्दिर की मूलनायक प्रतिमा भगवान् पार्श्वनाथ की है। पहली, पांचवीं, सोलहवीं, चौवीसवीं, पच्चीशवीं, छब्बीशवीं और सत्तावीशवीं देवकुलिका ऐसी हैं कि जिन में से कुछ पर तो लेख हैं ही नहीं और कुछ पर के लेख अतिजीर्ण और अस्पष्ट हैं। इनके अतिरिक्त अन्य सर्व देवकुलिकाओं के शिलालेख इस में संग्रहित किये गये हैं। देवकुलिका नम्बर छियालीश, उगुणपचास, पचास और अट्ठावने के शिलालेख क्रमशः संवत् १२६३, सं० १४११, सं० १४१२ और सं० १४१३ के हैं। छियालीशवीं देवकुलिका का लेख सर्व से प्राचीन है। इनमें से द्वितीय और चतुर्थ में श्रीदेवचन्द्रसूरि के पट्टधर श्रीजिन-

सूरि के पट्टधर श्री रामचन्द्रसूरि का नाम है और तृतीय के लेख में श्रीविजयसेनसूरि के शिष्य श्रीरत्नाकरसूरि का नाम है।

सतरहवीं, अडतालीशवीं और बियालीशवीं देवकुलिकाओं के लेखों में किसी भी आचार्य या साधु का नाम नहीं है, परन्तु देवकुलिकाओं के अतिरिक्त एक लेख के सर्व ही लेख पन्द्रहवीं शताब्दि के ही हैं। अन्तिम लेख सं० १४९२ का है। इस तीर्थ की प्रसिद्धि करवाने का अधिक श्रेय तपागच्छ के महान् आचार्य श्रीदेवसुन्दरसूरि के शिष्य श्रीसोमसुन्दरसूरि की शिष्य परम्परा में श्री जयचन्द्रसूरि श्री भुवनचन्द्रसूरि और श्री जिनचन्द्रसूरि को है।

देवकुलिका नम्बर आठ, नौ, दश, ग्यारह, बारह, तेरह, चौदह, पन्द्रह, उन्नीश, तेवीश और इकावन के शिलालेखों में श्रीसोमसुन्दरसूरि के चतुर्थ पट्टधर श्रीभुवनचन्द्रसूरि का नाम है। देवकुलिका नम्बर अठारह के लेख में कृष्णर्षिगच्छ के श्रीजयसिंहसूरि का, देवकुलिका नम्बर बीस के लेख में धर्मघोषगच्छ के श्रीविजयचन्द्रसूरि का और देवकुलिका नं० बावीस के द्वितीय लेख में मल्लधारीगच्छ के श्रीविद्यासागरसूरि का नाम है। ये सर्व लेख सं० १४८३ भाद्रपदकृष्णा सप्तमी गुरुवार के हैं। इन लेखों से प्रगट होता है कि सं० १४८३ में जीरापल्लीतीर्थ में उक्त चारों

आचार्यों का एक साथ चतुर्मास था और इन आचार्यों के दर्शनार्थ अनेक समीपवर्ती ग्राम नगरों से व्यक्ति और संघ आये थे। कलवर्ग्रा नगर का संघ अधिक उल्लेखनीय है। इस संघ के व्यक्तियों द्वारा विनिर्मित उक्त देवकुलिकाओं में श्रीभुवनचन्द्रसूरि का नाम है; जिस से प्रगट होता है कि कलवर्ग्रा में अधिकतर जैन तपागच्छ के अनुयायी थे। इस समय तक जीरापल्ली एक प्रसिद्ध स्थान बन गया था और उसकी समृद्धि इतनी बढ़ गई थी कि उक्त चारों महान् आचार्यों के चतुर्मास का भार एक साथ वहन करने की उस में क्षमता थी।

पन्द्रहवीं, सोलहवीं, सतरहवीं और उन्नीशवीं शताब्दि के पूर्वार्ध का कोई लेख नहीं है। अन्तिम लेख बावनवीं देवकुलिका के षट्चतुष्किका के स्तम्भ पर उत्कीर्णित सं० १८५१ आश्विन पूर्णिमा का है, जब कि श्रीरंग-विमलसूरिजी द्वारा इस तीर्थ का जीर्णोद्धार करवाया गया था और ३०११) रुपये इस शुभ कार्य में व्यय हुए थे। एक से एकतालीश तक के शिलालेख इसी तीर्थ के हैं, जिनका हिन्दी अनुवाद नीचे दिया गया है। लेखों में जो तिथियों और दिवसों की अजीब अनमेलता है, भरसक सुलझाने का प्रयत्न करने पर भी कहीं कहीं पूरी असफलता रही है। एक उदाहरण नीचे देखिये—

| निर्माण दिवस | देवकु० | लेखाङ्क | आचार्य |
|---|---|---|---|
| सं० १४८३ वै० कृ० १३ गुरुवार | २८ | २१ | जयकीर्त्तिसूरि |
| ,, ,, ,, | २९ | २३अ-ब | ,, |
| सं० १४८३ प्र० वै० कृ० १३ गुरुवार | ३०,३४ | २३,२७ | ,, |
| ,, ,, ,, | ३५ | २८ | ,, |
| ,, प्र० वै० कृ० ७ रविवार | ४३,४४ | ३२,३३ | जयचन्द्रसूरि |
| ,, भाद्र० कृ० २ गुरुवार | ५१ | ४० | भुवनसुन्दरसूरि |
| ,, भाद्र० कृ० ७ शुक्रवार | ५२(अ) | ४१ | ,, |

देवकुलिका नं० २८, २९ के शिलालेख संवत् १४८३ वैशाखकृष्णा त्रयोदशी गुरुवार के हैं और देवकुलिका नं० ३०, ३४ के शिलालेखों में वैशाख के पीछे 'प्रथम' शब्द जुड़ा है, परन्तु तिथि, वार और आचार्य का नाम देखते हुए ये सर्व लेख एक ही दिन और एक ही मास के हैं। हो सकता है दोनों प्रथम लेख वैशाख के हो अथवा द्वितीय के। कभी कभी संभवतः तिथियों की ऐसी भी घटती बढ़ती हो सकती है कि दो महिनों की कुछ तिथियाँ और वार एक ही आ पड़ते हैं। परन्तु अन्तर तो यहाँ आ पड़ता है कि प्र० वैशाख कृष्णा त्रयोदशी को दिन गुरुवार था जो प्र० वै०कृ० सप्तमी को रविवार कैसे पड़ सकता था। इसी प्रकार भाद्रपदकृष्णा द्वितीया को और सप्तमी को क्रमशः गुरुवार और शुक्रवार कैसे पड़ सकते हैं ? जब कि लेखाङ्क ६, ७, ८, ९, १०, ११, १२, १३, १६, २० के

अनुसार भाद्रपदकृष्णा सप्तमी को गुरुवार था। दो दो तिथियों के टूटने पर ही ऐसा संभाव्य है, सो प्रायः संभव नहीं, अति कठिन है।

( २७४ से २७६ )

## देवकुलिका नं० २, ३, ४.

स्वस्ति श्री सं० १४८१ वैशाखशु० ३ के दिन बृहत्तपापक्ष भट्टा० श्रीरत्नाकरसूरि के अनुक्रम से हुए श्री-अभयसिंहसूरि के पट्टारूढ़ श्रीजयतिलकसूरीश्वर के पाट को अलंकृत करनेवाले भट्टारक श्रीरत्नसिंहसूरि के उपदेश से वीसलनगरनिवासी प्राग्वाटवंश को सुशोभित करनेवाले श्रे० खेतसिंह का पुत्र श्रे० देहलसिंह का पुत्र श्रे० खोखा भा० पिंगलदेवी उसके पुत्र सं० सादा, सं० हादा, सं० मादा, सं० लाखा, सं० सिधा द्वारा इस तीर्थ के चैत्य में तीन देव-कुलिकायें अपने कल्याणार्थ बनवाई।

पूर्णचन्द्र नाहर एम. ए. बी. एल.ने अपने 'लेखसंग्रह' प्रथम भाग के लेखाङ्क ९७७ को जो लेख उद्धृत किया है, इससे बहुत अधिक मिलता है। उन्होंने पिंगलदेवी के स्थान पर पिनलदेवी, सं० मूदा सं० मादा० के स्थान पर और देहल, हादा न लिख कर स्पष्ट देवल और दादा लिखा है और सं० लाखा का नाम ही नहीं है जो विचा-रणीय है।

( २७७ )

## देवकुलिका नं० ६.

सं० १४८७ पौषशु० २ रविवार के दिन अंचलगच्छ के श्रीमेरुतुङ्गसूरि के पट्टधर गच्छनायक श्रीजयकीर्त्तिसूरि के उपदेश से पुंगलनिवासी प्राग्वाटज्ञाति के शा० भाणा पुत्र शा० जामद (झामट) की पत्नी सं०............

( २७८ )

## देवकुलिका नं० ७.

सं० १४८७ पौषशु० २ रविवार के दिन तपागच्छीय श्रीदेवसुन्दरसूरि के पट्टधर श्रीसोमसुन्दरसूरि श्रीमुनिसुन्दर-सूरि श्रीजयचन्द्रसूरि श्रीभुवनसुन्दरसूरि श्रीजिनचन्द्रसूरि के उपदेश से पत्तन निवासी प्राग्वाटज्ञातीय शा० लाला के पुत्र शा० नाथू शा० मेघा पुत्र भीमा, खीमाने अपने कल्याणार्थ देवकुलिका करवाई।

लेखाङ्क ६, ७, ८, ९, १०, ११, १२, १३, १६, २० के अनुसार सं० १४८७ भाद्रपदकृ० ७ गुरुवार के रोज तपागच्छ के देवसुन्दरसूरि के पट्टधर दुर्धरचारित्र धारक सोमसुन्दरसूरि मुनिसुन्दरसूरि जयचन्द्रसूरि भुवनसुन्दरसूरि के उपदेश से कलवर्गानगर के जिन निवासीयोंने देव-कुलिकायें–आठ, नौ, दश, ग्यारह, बारह, तेरह, चौदह,

पन्द्रह, उन्नीश और तेंतीश बनवाई केवल उनका उक्त लेखों में वर्णित वंशो का परिचय ही यथाक्रम दिया जायगा। प्रतिष्ठाकर्त्ता इन सब के एक ही आचार्य हैं, अतः प्रतिष्ठाकर्त्ता का नामोल्लेख भी पुनः पुनः नहीं किया जायगा।

( २७९ )

देवकुलिका नं० ८

×××××××× कलवर्गानिवासी ओसवालज्ञातीय शा० घणसिंह की सन्तति में शा० जयता भा० तिलकूबाई के पुत्र समरसिंह, सं० मोखसिंहने जीरावलाचैत्य में देव-कुलिका बनवाई। श्रीपार्श्वनाथ की कृपा से मंगल होवे।

( २८० )

देवकुलिका नं० ९

×××××××× कलवर्गानगरनिवासी ओसवाल-ज्ञातीय शा घणसी सन्तानीय शा० जयता बाई तिलकू पुत्र सं० समरसिंह सं० मोखसिंहने श्रीजीरावलातीर्थचैत्य में देवकुलिका करवाई। श्रीपार्श्वनाथ की कृपा से मंगल होवे।

( २८१ )

देवकुलिका नं० १०

××××××× कलवर्गानगरवासी ओसवालज्ञातीय

( २८१ )

शा० धणसी ( धनसिंह ) सन्तति में शा० जयता ( जयंत-सिंह ) भा० तिलकूबाई पुत्र सं० समरसिंह सं० मोखसिंहने श्रीजीराउलातीर्थ के चैत्य में देवकुलिका बनवाई। पार्श्वनाथ की कृपा से मंगल होवे।

( २८२ )

देवकुलिका नं० ११

xxxxxxx कलवर्गानगरनिवासी ओसवाल कटारिया गोत्रीय कोठारी छाहड़ सामन्त की सन्तति में को० नरपति भा० देमाई के पुत्र सं० तूकदेव, पासदेव, धुनसी ( पुण्यसिंह ), मूलाने जीरापल्लीतीर्थ के चैत्य में देवकुलिका करवाई। श्री पार्श्वप्रभु की कृपा से मंगल होवे। मेरा श्रेष्ठ कटारिया गोत्र है, मेरे पिता नरपति, मेरी माता देमाई हैं, और श्रीसोमसुन्दरसूरिजी मेरे गुरु हैं जो श्रीछीलज? मेड़ता मात्र की पौषालों में वन्दनीय गुरुदेवों के गुरुदेव माने जाते हैं।

पूर्णचन्द्रनाहरने अपने 'लेखसंग्रह' के प्रथम भाग में यह लेख कुछ अंश को छोड कर सारा लेखाङ्क ९७४ में उध्घृत किया है। उसमें नाहरजीने 'श्रीछालजमंडनमात्र-शालं' उल्लिखित किया है; जिसका भी क्या अर्थ बैठता है? समझ में नहीं आया। छालज की जगह छाहड़ होता तो भी कुछ संगति होती।

( २८३ )

## देवकुलिका नं० १२

×××××××× कलवर्ग्रानिवासी ओसवालज्ञातीय वरहड़ियागोत्र के शा० झांझा की सन्तति में शा० उदयन भा० छीतू के पुत्र सं० आशपालने जीशपल्ली चैत्य में देवकुलिका करवाई, श्रीपार्श्वनाथ की कृपा से मंगल होवे।

( २८४ )

## देवकुलिका नं० १३

×××××××× कलवर्ग्रानिवासी ओसवालज्ञातीय नाहरगोत्र में शा० वीगा की सन्तति में शा० उदयसी (उदयसिंह) भा० वामलदेवी के पुत्र शा० पद्मसिंहने जीराउलातीर्थ के चैत्य में देवकुलिका करवाई। पार्श्वप्रभु की कृपा से मंगल होवे।

( २८५ )

## देवकुलिका नं० १४

×××××××× कलवर्ग्रानिवासी ओसवालज्ञातीय सांवलगोत्र में शा० धणसिंह की सन्तति में सं० माला भा० सं० पूनाई के पुत्र जगसिंह, सं० खोखसी भा० वाईहीरू के पुत्र सं० कमलसिंहने अपनी माता कस्तूरी के श्रेयार्थ पार्श्वनाथ की कृपा से जीराउलाचैत्य में देवकुलिका करवाई।

( २८३ )

लेखाङ्क आठ में वर्णित वंश में प्रसिद्ध पुरुष धणसिंह ही इस लेख में वर्णित धणसिंह है। अन्तर इतना ही है कि इस लेखाङ्क में गोत्र दिया है और उसमें नहीं। दोनों कुल एक ही संतति के हैं।

( २८६ )

## देवकुलिका नं० १५

×××××××× कलवर्ग्गानिवासी ओसवालज्ञातीय मं० मलुसिंह की सन्तति में सं० रतना भा० वीरूबाई के पुत्र आमलसिंहने अपने पुत्र सं० गुणराज, सं० हंसराज के सहित पार्श्वप्रभु की कृपा से जीरावलाचैत्य में देवकुलिका बनवाई।

( २८७ )

## देवकुलिका नं० १७

सं० १४७४ श्रावणशु० ५ शनिवार के दिन खरतर-पक्षीय मं० लूणा सन्तान में मं० झूला, हापल सन्तान में मं० मूला पुत्र भीमा, हीरु, वाल्हण ........ मं० हीराने ......................।

( २८८ )

## देवकुलिका नं० १८

सं० १४८३ भाद्रपद कृ० ७ गुरुवार के दिन कृष्णर्षि-

( २८४ )

गच्छ में तपापक्षी श्रीपुण्यप्रभसूरि के पट्टधर गच्छनायक श्रीजयसिंहसूरि के उपदेश से छाप्रुकीगोत्रीय चन्द्रपुर-निवासी पद्मसिंह का पुत्र चन्द्रसिंह पुत्र भाणसिंह पुत्र पुण्य-सिंह भार्या पुण्यश्री (और) शा० धणसिंह (भार्या) वामीबाई का पुत्र धनराज ओसवालज्ञातीयने जीरापल्ली तीर्थ में चतुष्किा पर शिखर बनवाया।

( २८९ )

## देवकुलिका नं० १९

×××××××× कलवर्ग्गानिवासी ओसवालज्ञातीय सोनी नाहरगोत्र के सं० खेतसिंह के पुत्र सं० क्षेमसिंह, सं० नहनसिंह के पुत्र सं० करणसिंह सं० पासवीर, भगिनी, भा० तिलकू आदिने जीरावलीतीर्थचैत्य में चतुष्किका शिखर करवाया।

( २९० )

## देवकुलिका नं० २०

सं० १४८३ भाद्रपद कृ० ७ गुरुवार के दिन धर्मघोष-गच्छ के श्रीमलयचन्द्रसूरि के पट्टधर श्रीविजयचन्द्रसूरि (के उपदेश से) ओसवालज्ञातीय नाहरगोत्र के शा० आल्हा का पुत्र शा० साल्हा भा० मणिबाई के पुत्र रत्नसिंह के पुत्र पासराजने जीरापल्लीतीर्थचैत्य में चतुष्किा शिखर करवाया। श्रीपार्श्वनाथ की कृपा से मंगल होवे।

( २९१ )

## देवकुलिका नं० २१

सं १४८३ भाद्रपदकृ० ७ गुरुवार के दिन कृष्णर्षि-गच्छ के तपापक्षीय श्रीपुण्यप्रभसूरि के पट्टधर गच्छनायक श्रीविजयसिंहसूरि के उपदेश से कलवर्गानिवासी ओसवाल-ज्ञातीय गोष्ठी( गांधी ) गोत्र के ढाकल पुत्र शा० लोहिग का पुत्र शा० आंबा भार्या पोमादेवी के पुत्र शा० अजय-सिंह के भ्राता सं० आशूने जीरापल्लीतीर्थचैत्य में चतुष्किका शिखर करवाया ।

( २९२ अ )

## देवकुलिका नं० २२

सं० १४२४ वैशाखकृ० २ गुरुवार के दिन बृहद्गच्छा-धिपति श्रीदिन्नविजयसूरि द्वारा कलवर्गा वास्तव्य ओसवाल-ज्ञातीय धर्वकर्मणने भार्या कर्मादेवी, खीमादेवी के साथ खीमादेवी के कल्याण के लिये श्रीपार्श्वनाथ देवकुलिका करवाई।

( ब )

सं० १४८३ भाद्रपदकृ० ७ गुरुवार के दिन मल्लधारी-गच्छ के श्रीमतिसागरसूरि के पट्टधर श्रीविद्यासागरसूरि के उपदेश से कलवर्गा निवासी ओसवालज्ञातीय गांधीगोत्र के शा० दलह का पुत्र शा० पोमा का पुत्र सं० शंसुआ भा०

( २८६ )

संघविणी राजूदेवी के पुत्र सं० तुकदेव सं० सहदेवने जीरा-उलीचैत्य में चतुष्किका बनवाई।

( २९३ )

देवकुलिका नं० २३

×××××××× कलवर्ग्गानिवासी श्रीमालज्ञातीय ठ० डूंगर भा० चंपादेवी के पुत्र ठ० मोखसिंह, रतनसिंहने जीरापल्लीतीर्थचैत्य में चतुष्किका शिखर बनवाया।

( २९४ )

देवकुलिका नं० २८

सं० १४८३ वैशाखकृ० १३ गुरुवार के दिन अंचल-गच्छ के श्रीजयकीर्त्तिसूरि के उपदेश से ओसवालज्ञातीय दुग्धेड़गोत्र के शाह लक्ष्मणसिंह शा० भीमल शा० देवल शा० सारंग शा० झांझा भा० मेघूबाई, शा० पूंजा, भंजा आदिने देवकुलिका करवाई।

( २९५ अ )

देवकुलिका नं० २९

सं० १४८३ वैशाखकृ० १३ गुरुवार के दिन अंचल-गच्छ के श्रीजयकीर्त्तिसूरि के उपदेश से दुग्धेड( दुधेडिया ) शाखा में शा० लखमसी( लक्ष्मणसिंह ) शा० भीमल, शा० देवल, शा० सारंग के पुत्र शा० डोसा भा० लक्ष्मीबाई शा० चांपा, शा० डूंगर, शा० मोखाने देवकुलिका करवाई।

( ब )

....................शा० सारंग भा० प्रतापदेवी के पुत्र डोसा भार्या लक्ष्मीदेवी, शा० चांपा, शा० डूंगर, सारंग की पुत्रवधू भीखी और कौतुकदेवी, पितृव्य शा० पूंजाने देवगुरु की कृपा से तीन देवकुलिकायें अंचलगच्छीय श्रीमेरुतुङ्गसूरि के पट्टधर श्रीजयकीर्त्तिसूरि के उपदेश से जीरापल्लीतीर्थचैत्य में करवाई।

शिलालेखों का अध्ययन भी एक कला है। शिलालेखों के अर्थकर्ता ही इस कला की जटिलता को समझ सकते हैं। देवकुलिका नम्बर २८, २९ के लेखों में दुग्धेड़वंशी जिन जिन व्यक्तियों का नामोल्लेख हैं, वह इस ढंग से है कि अधिकांश के पारस्परिक सम्बन्ध का अनभ्यस्त पाठकों को सहज पता नहीं पड़ता। लेखाङ्क २९४ के अनुसार लखसी ( लक्ष्मणसिंह ), भीमल, देवल, सारंग, पूंजा और भजा भ्रातृगण हैं। इनके मध्य में पुत्र आदि कोई विभाजक शब्द नहीं है। विशिष्ट चिह्न 'शा' का प्रयोगक्रम भी यही सिद्ध करता है।

लेखाङ्क २९५ (अ) के अनुसार उपरोक्त स्थिति को ध्यान में रखते हुए यही प्रतीत होता है कि डोसा, चांपा, डूंगर, मोखा भ्रातृगण हैं और ये सारंग के पुत्र हैं। (ब) के अनुसार सारंग की पुत्रवधू भीखी और

शा० लक्ष्मणसिंह, भीमल, देवल या तो इस समय तक मर चुके हैं या निस्सन्तान हैं या देवकुलिकाओं के बनवाने में उनका द्रव्य नहीं लगा है, इसीलिये उनकी सन्तान और स्त्रियों का नामोल्लेख नहीं है। पूंजा और भजा का भी द्रव्य देवकूलिकाओं के करवाने में व्यय नहीं हुआ प्रतीत होता है। झांझा की स्त्री का नामोल्लेख होना और सारंग की स्त्री का नामोल्लेख लेखाङ्क २९४ में नहीं होना प्रगट करता है कि देवकुलिका नं० २८ झांझाने अपने द्रव्य से बनवाई और अपने भ्राता के नाम सौजन्यता और भ्रातृ-प्रेम के कारण अपने शिलालेख में उत्कीर्ण करवाये।

लेखाङ्क २९५ (अ) से भी यही विदित होता है कि डोसाने द्रव्य व्यय किया और लेख में उसके भ्राताओं का नाम होना उसकी सौजन्यता प्रकट करता हैं। लेखाङ्क २९५ (ब) में डूंगर, चांपा की स्त्रियों का भी नाम है तथा पितृव्य शा० पूंजा का भी नाम है इस से विदित होता है कि इस लेख में जितने भी व्यक्ति हैं उन सब का द्रव्य लगा है।

## बुग्घेड़ वंशवृक्ष।



( २९६–३०० )

## देवकुलिका नं० ३०, ३१, ३२, ३३, ३४।

सं० १४८३ वैशाखकृ० १३ गुरुवार के दिन अंचल-गच्छ के श्रीमेरुतुङ्गसूरि के पट्टधर जगच्चूडामणि श्रीजय-कीर्तिसूरि के उपदेश से पत्तनवास्तव्य ओसवालज्ञातीय मीठड़िया गोत्र के शाह संग्राम पुत्र शाह सलखमण पुत्र शा० तेजा भार्या तेजलदेवी पुत्र शा० डीडा, शा० खीमा, शा० भूरा, शा० काला० शा० गांगा, शा डीडा पुत्र शा० नागराज, काला पुत्र शा० पासा, शा० जीवराज, शा० जिनदास, शा तेजा का द्वितीय भ्राता शा० नरसिंह भार्या कौतिक( कौतुक )देवी पुत्र शा० पासदत्त और देवदत्तने जीरापल्लीतीर्थ चैत्य में तीन देवकुलिकायें बनवाई। श्रीदेव-गुरु की कृपा से उत्तरोत्तर मंगल वृद्धि होवे।

३१ से ३४वीं नम्बर की देवकुलिकाओं पर भी लेख इसी प्रकार के सांगोपांग मिलते हुए कुछ परिवर्त्तन के साथ अलग अलग उत्कीर्णित हैं। उन में अन्तर इतना ही है कि ३२वीं देवकुलिका शा० डीडा के पुत्र नागराज की पत्नी नारंगीने, ३३वीं देवकुलिका शा० नरसिंह की पत्नी रूड़ी श्राविकाने और ३४वीं देवकुलिका शा० खीमा की पत्नी खीमादेवीने अपने अपने श्रेयार्थ बनवाई। उक्त लेख

में तीन देवकुलिकायें बनवाने का स्पष्ट उल्लेख है, परन्तु ऐसा ज्ञान पड़ता है कि दो देवकुलिका उपरोक्त लेख लगाने के बाद में बनावाई गई हों और बाद में उन पर लेख उत्कीर्णित हुए हों। मीठड़िया गोत्रवंश का वृक्ष इस प्रकार है—




( ३०१ )

## देवकुलिका नं० ३५.

सं० १४८२ वैशाख कृ० १३ गुरुवार के दिन अंचलगच्छ के श्रीमेरुतुङ्गसूरि के पट्टधर श्रीजयकीर्तिसूरि के उपदेश से स्तम्भतीर्थ निवासी श्रीमालीज्ञातीय परीक्षक अमरा भा० माऊ के पुत्र परीक्षक गोपाल, प० राउल, प० ढोला भार्या हिचकू पुत्र प० पूना भार्या ऊंदी, प० सोमा,

( २९१ )

प० राउल पुत्र भोजा, प० सोमा पुत्र आशा और हिचकूने अपने श्रेयार्थ देवकुलिका (जीरापल्ली तीर्थ में) करवाई।

पारी, पारीख और पारख गोत्र आज भी विद्यमान है जो परीक्षक का अपभ्रंस शब्द है। शिलालेखकोंने लेखों में परीक्षक न लिख कर 'परीक्ष' लिख दिया है।

( ३०२ )

## देवकुलिका नं० ३८ के स्तम्भ पर—

सं० १५३४ वैशाखकृ० १० सोमवार के दिन सं० रत्ना के मित्र, न्याति मलुकगोत्रीय सं० जीवा के पुत्र सं० मंडन, जीवन, जीवदेव, खेता सहित मांडलगढ़ से (यहाँ अभिवर्द्धित भाव से) यात्रा करने के लिये आया।

इस लेख की रचना थोड़ी होकर भी अजीबढंग की हैं। फिर भी रत्ना न्याति परिवार से यहाँ यात्रार्थ मांडलगढ से आया इतना तो स्पष्ट हैं।

( ३०३ अ )

## देवकुलिका नं० ४१

सं० १४२१ ज्येष्ठ शु० १२ बुधवार[1] के दिन मूलनक्षत्र और सिद्धिनामक योग में उपकेशगच्छीय श्रीककुदाचार्य-

---

१ लेखाङ्क ५२ में रविवार लिखा है।

सन्तानीय श्रीककसूरि के पट्ट को सुशोभित करनेवाले श्रीदेवगुप्तसूरि के उपदेश से उपकेशज्ञातीय चीवटगोत्र के वीसट के वंशज सा० लखमण पुत्र आजड़ पुत्र शा० गोसल पुत्र शा० देसल भार्या भोली पुत्र शा० सहज, शा० माहण, शा० समर शा० माहण भार्या भावलदेवी पुत्र सं० धन्ना, शा० कडुआ, शा० लिम्बा, भगिनी मुकतू आदि के सहित साध्वी भावलदेवी के द्वारा श्रीपार्श्वनाथचैत्य में आत्म-कल्याण के लिये देवकुलिका करवाई (व्यय समरने किया अधिक संभाव्य है )

चीवट गोत्र वंशवृक्ष




( ब )

सं० १४८३ वैशाखकृ० ७ के दिन बृहत्तपागच्छाधि-पति श्रीदेवसुन्दरसूरि के पट्टधरों में मुकुट के समान श्री-

( २९३ )

सोमसुन्दरसूरि श्रीमुनिसुन्दरसूरि श्रीजयचन्द्रसूरि श्रीभुवन-सुन्दरसूरि श्रीजिनसुन्दरसूरि के उपदेश से श्रीमालज्ञातीय ......पुत्र ठ० सारंग पुत्र ठ० गुणराज पुत्र नागराजने अपनी भार्या के कल्याणार्थ यहाँ अग्रशिखर बनवाया।

( ३०४ अ )

देवकुलिका नं० ४२

कल्याणकारी जय और अभ्युदय हो। "प्रतिष्ठराजा के नन्दन और सुसीमाराणी के अंग से उत्पन्न श्रीपद्मप्रभ-जिनेन्द्र रक्त कमल की प्रभा के समान दिखाई देते हैं वे पवित्र करें।" सं० १४२१ कार्त्तिक शु० ५ रविवार के दिन हस्तनक्षत्र में कोड़ीनारनगरनिवासी आगमिकगच्छा-नुयायी मोढ़ज्ञातीय सुश्रावक झाल्हा, समदेव, ठ० वीना, ठ० सणसव, जयता पुत्र सं० अजितने भार्या हिवा (शिवा) देवी आदि कुटुम्ब परिवार सहित भव को जीतने के लिये श्रीपद्मप्रभस्वामी का बिम्ब करवाया। नेहड़ भार्या अहिव-देवीने श्रीपार्श्वनाथ की देवकुलिका बनवाई।

( ब )

सं० १४८३ वैशाखशु० ७ के दिन भट्टारक श्रीदेव-सुन्दरसूरि के पट्टधर सोमसुन्दरसूरि मुनिसुन्दरसूरि जय-चन्द्रसूरि भुवनसुन्दरसूरि जिनसुन्दरसूरि के धर्मोपदेश से श्रीमालज्ञातीय विजयसिंह पुत्र जगतसिंह पुत्र गुणपति,

रत्नसिंह पत्नी कालुदेवी पुत्र रंगदेवने ( अपने ) कल्याणार्थ देवकुलिका करवाई।

( ३०५–३०६ )

## देवकुलिका नं० ४३, ४४

सं० १४८३ वैशाखकृ० ७ रविवार के दिन तपगच्छनायक श्री देवसुन्दरसूरि के पट्ट को अलङ्कृत करनेवाले भट्टा० श्रीसोमसुन्दरसूरि श्रीमुनिसुन्दरसूरि श्रीजयचन्द्रसूरि के उपदेश से योगिनीपुर के निवासी शा० रूला पुत्र हंसराज, पुत्री हंसादेवी पुत्र रंगदेवने करवाई।

( ३०७ )

## देवकुलिका नं० ४५

सं० १४८३ वैशाखशु० १३ के दिन तपगच्छाधिराज श्रीदेवसुन्दरसूरि के पट्ट को अलङ्कृत करनेवाले श्रीसोमसुन्दरसूरि श्रीजयचन्द्रसूरि के उपदेश से रतनपुरनिवासी सं० लक्ष्मण पुत्र सं० राघव, मंत्री गोसल पुत्र सोमप्रभराज भार्या रंगादेवी पुत्र सोमदेवने रंगादेवी के श्रेयार्थ ( देवकुलिका ) करवाई।

इन लेखों में भुवनसुन्दरसूरि के नाम संभवतः इसलिये नहीं है कि ये दोनों आचार्य जीरापल्लीतीर्थ में उस समय विद्यमान नहीं थे। देवकुलिका नं० ४१, ४२ के द्वितीय

लेखों में जो पश्चात्वर्त्ती और वैशाखशुक्ला सप्तमी के हैं, इन दोनों आचार्यों का नाम विद्यमान है। भुवनसुन्दरसूरि और जिनचन्द्रसूरि अनुक्रम से श्रीजयचन्द्रसूरि से छोटे हैं, इसलिये श्रीजयचन्द्रसूरि के लिये इनके उपस्थित होने पर ही इनका नाम देना मर्यादानुसार उचित है।

( ३०८ अ )

## देवकुलिका नं० ४६

सं० १२६३ अढाढ़कृ० २ गुरुवार के दिन श्रीधर्मघोषसूरि के उपदेश से ओसवालज्ञातीय सं० आंबड़ पुत्र जगसिंह पुत्र उदयसिंह भार्या उदयादेवी के पुत्र नेणसिंहने इस जीरापल्लीपार्श्वतीर्थ में मोक्षरूपी धन प्राप्त करने के लिये देवकुलिका करवाई।

धर्मघोपसूरि नामक दो प्रसिद्ध आचार्य तेरहवीं शताब्दि में हो गये हैं। एक वे हैं जो श्रीजयसिंहसूरि के पट्ट को अलंकृत करनेवाले थे और जिनके पश्चात् श्रीमहेन्द्रसिंहसूरि हुए। उनका जन्म सं० १२०८, दीक्षा सं० १२२६, आचार्यपद सं० १२३४ और निर्वाण सं० १२६८ में हुआ। द्वितीय श्रीदेवेन्द्रसूरि के पट्टधर और सोमप्रभसूरि के गुरु थे। मांडवगढ़ के प्रसिद्ध महामंत्री पृथ्वीकुमार( पेथड़ ) के ये गुरु थे। निर्वाण सं० १३३२ में हुआ। दोनों आचार्यों के कालों पर विचार करने से यही उचित प्रतीत होता है कि उक्त

( ३०६ )

देवकुलिका का शिलान्यास सं० १२६३ में श्रीजयसिंहसूरि के पट्टधर श्रीधर्मघोषसूरि के उपदेश से हुआ। सं० १२६५ में ये आचार्य जालोर गये थे और वहाँ पर भीमसिंह नामक क्षत्रिय को प्रतिबोध देकर सहकुटुम्ब जैनधर्मी बनाकर ओसवालज्ञाति में सम्मिलित किया था। इस घटना से इन आचार्य का सिरोही प्रान्त में सं० १२६३ में विहार हुआ होना ही चाहिये, प्रमाणित हो जाता है।

( ब )

सं० १४८३ भाद्रपदकृ० ७ गुरुवार के दिन तपागच्छनायक श्रीदेवसुन्दरसूरि के पट्टभूषण भट्टारक श्रीसोमसुन्दरसूरि श्रीमुनिसुन्दरसूरि श्रीजयचन्द्रसूरि श्रीभुवनसुन्दरसूरि के उपदेश से खंभातनिवासी ओसवालज्ञातीय सोनी नरिआ पुत्र सोनी पद्मसिंह (लक्ष्मणसिंह) भार्या आल्हणदेवीने जीरापल्लीतीर्थचैत्य में चतुष्किका के ऊपर शिखर बंधवाया।

( ३०९ )

## देवकुलिका नं० ४८

" अपने सप्त-फणों के द्वारा श्रीपार्श्वनाथप्रभु संसारवासियों की और श्रीसंघों की सात भयों और सात नरक के भयों से रक्षा करते हैं, वे पार्श्वनाथ आपलोगों का रक्षण करें। " सं १४१२ फाल्गुनशु० १२ के दिन स्वातिनक्षत्र

में वृहद्गच्छीय श्रीदेवचन्द्रसूरि के पट्टधर श्रीजिनचन्द्रसूरि के पट्ट को मुक्ताहार के समान सुशोभित करनेवाले श्रीरामचन्द्रसूरिने अपने आत्मश्रेयार्थ जीरापल्लीतीर्थ के चैत्य में देवकुलिका बनवाई। जीरापल्लीयगच्छ के सकल संघ को शुभकर हो। जब तक पृथ्वी रहेगी, सुमेरु रहेगा और सूर्य, चन्द्र गगन में प्रकाशक रहेंगे तब तक यह देवकुलिका लोगों के द्वारा प्रशंसा पाओ।" सकल संघ और जीरापल्लीयगच्छ का मंगल होवे।

( ३१० )

देवकुलिका नं० ४९

"श्रीपार्श्वनाथ भगवान् अपने सात फणों के द्वारा संसारवासियों एवं संघ समुदायों की सिंहादि और रत्नप्रभादि नरक सम्बन्धि सात भयों से रक्षा करते हैं, वे पार्श्वप्रभु आप लोगों का रक्षण करें।" सं० १४११ चैत्र-कृ० ६ बुधवार के दिन अनुराधा नक्षत्र में वृहद्गच्छीय श्रीदेवचन्द्रसूरि के पट्टधर श्रीजिनचन्द्रसूरि के गादीधर तप से नमे हुए तपरूप धनवाले तपस्वी साधुओं के परिवार से परिवेष्टित जीरापल्लीय श्रीरामचन्द्रसूरिने पवित्र श्रीपार्श्वनाथ के चैत्य में देवकुलिका बनवाई। "जब तक पृथ्वी, सुमेरु-पर्वत और आकाश में प्रकाशमान सूर्य चन्द्र स्थिर रहें तब तक यह देवकुलिका अभिनन्दिता ( जयवती ) रहो।"

( ३११ )

## देवकुलिका नं० ५०

"श्रीशान्तिनाथप्रभु का आत्मबल मुक्तिरमणी के ललाट स्थित भौओं को आनन्द देनेवाला है और प्रभु के चन्द्रमा का मित्र ( मृग ) लंछन है जो दोष युक्त लोगों में नहीं पाया जाता।" सं० १४१२ आश्विनकृ० ४ बुधवार के दिन कृत्तिका नक्षत्र में ओसवालज्ञातीय व्य० अभयपाल भार्या राजुलदेवी पुत्र व्य० वीकामल भार्या पूंजीबाई पुत्र डूंगर, पाल्हा, दोल्हाने समस्तपरिवार सहित अपने कुटुम्ब के कल्याणार्थ श्रीपार्श्वनाथचैत्य में श्रीशान्तिनाथ की देव-कुलिका श्रीविजयसेनसूरि के शिष्य श्रीरत्नाकरसूरि[1] के उपदेश से बनवाई।

( ३१२ )

## देवकुलिका नं० ५१

सं० १४८३ भाद्रपदकृ० ७ गुरुवार के दिन तपागच्छ-नायक श्रीदेवसुन्दरसूरि के पट्टधर श्रीसोमसुन्दरसूरि श्रीजय-चन्द्रसूरि श्रीभुवनसुन्दरसूरि के उपदेश से कलवर्गानिवासी ओसवालज्ञातीय शा० मांडण, शा० शिवि के पुत्र देसाने जीरापल्लीतीर्थचैत्य में देवकुलिकाका शिखर बनवाया।

---

[1] लेखाङ्क ३२७ के अनुसार ये आचार्य ब्रह्माणगच्छीय हैं।

( ३१३ )

देवकुलिका नं० ५२

सं० १४८३ भाद्रपदकृ० ७ गुरुवार के दिन वीसा भार्या वामादेवी, गोष्ठी सोनानी हीरा ।

( ३१४ )

सं० १४९२ मार्गशिरकृ० १४ रविवार के दिन वोघाग्रामनिवासी आड़ भार्या अहड़देवी पुत्री झमकुबाईने शिखर करवाया ।

( ३१५ )

देवकुलिका के छज्जा में—वामादेवी के पुत्र सीहड़ गोष्ठीने देवकुलिका करवाई ।

( ३१६ )

मूलजिनालय के पीछे देवकुलिका के स्तम्भ पर—

सं० १४८७ अरिहन्तों को नमस्कार हो । गून्दी कर पीपलगच्छ में त्रिभविया श्रीधर्मशेखरसूरि के शिष्य वाचक देवचन्द्र मुद्राकला से और तालध्वजीय वाचक सहजसुन्दर अर्हन्तों और जिनेश्वरों को नित्य वन्दन करता है ।

( ३१७ )

पटचतुष्किका के स्तम्भ पर—

सं० १८५१ आषाढ़शुक्ला पूर्णिमा के दिन श्रीजीरा-

पल्ली के मन्दिर के शिखर का जीर्णोद्धार सकलभट्टारक-पुरन्दर भट्टारक श्री श्री श्री श्री १००८ श्रीरंगविमलसूरि के सदुपदेश से रु० ३०२११) व्यय करके शा० रूपा, शा० जोयता, शा० आनन्दा, शा० वीरम, शा० रामजी, शा० हंजादेवीने सिरोही नगर से द्रव्य संचय कर जीरापल्ली निवासी गजधर सोमपुर केसा दला के द्वारा करवाया।

( ३१८ )

लोटानातीर्थ में कायोत्सर्गस्थ प्रतिमा—

सं० ११३० ज्येष्ठशु० ५............ के दिन निर्वृति-कुल के श्रीनन्द ( और ) आसपालने श्रीशेखरसूरि द्वारा श्रेष्ठ श्रीपार्श्वजिन की दो प्रतिमा प्रतिष्ठित करवाई।

( ३१९ )

ऋषभदेव पादुका—

सं० १८६९ पौषशु० १३ गुरुवार के दिन श्रीऋषभ-देवजी की पादुका को नमस्कार हो जो श्रीविजयलक्ष्मीसूरि-के द्वारा लोटीपुर पत्तन में प्रतिष्ठित हुई।

( ३२० )

मंडप में स्थापित सपरिकर प्रतिमा—

सं० ११४४ ज्येष्ठकृ० ४ के दिन प्राग्वाटज्ञातीय व्य०

( ३०१ )

श्रे० यापु भार्या देवीने श्रीवर्धमानस्वामी की प्रतिमा करवाई जो आहनगोत्रीय सहदेवने श्रीदेवाचार्य के द्वारा लोटाणक (पुरस्थ) आदिनाथ के मन्दिर में प्रतिष्ठित करवाई।

( ३२१ )

धातुमय पंचतीर्थी—

सं० १०११ में प्राग्वाट शा० नल का पुत्र सिंहदेव भार्या जामलदेवीने श्रीशान्तिनाथ (पंचतीर्थी) प्रतिमा उपकेशगच्छीय श्रीदेवगुप्तसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित करवाई।

( ३२२ )

सेलावड़ा (सिरोही) धातुचतुर्विंशति—

सं० (१३)२८ वैशाखकृ० ५ गुरुवार के दिन ब्रह्माण-गच्छीय श्रीविमलसूरि के पट्टधर भ० श्रीबुद्धिसूरि के द्वारा राणपुरनिवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय श्रे० भूमव भार्या गूरी-देवी का पुत्र सरवण भार्या टमकुदेवी पुत्र धर्मा और उदा पितृव्य जूगणजीने श्रीधर्मनाथचतुर्विंशतिजिनपट्ट प्रतिष्ठित करवाया।

इस लेख का संवत् घिस जाने से पढ़ने में नहीं आया और २८ जो पढ़ने में आया वह भी भ्रमात्मक तो नहीं है। ब्रह्माणगच्छ के श्रीविमलसूरि के कुछ लेख जिनविजयजीने

अपनी 'प्राचीनजैनलेखसंग्रह' नामक पुस्तक में संग्रहित किये हैं। उनका अंतिम लेख सं० १३१६ का है। जैसा उक्त पुस्तक के लेखाङ्क ४६५ से प्रगट होता है। धातु-चोवीसी के उक्त लेख से स्पष्ट प्रगट है कि यह लेख उस समय के पश्चात् का है जब बुद्धिसागर विमलसूरि के पट्ट पर आरूढ़ हो चुके थे। अतः यह लेख सं० १३२८ का होना चाहिये। प्राचीनजैनलेखसंग्रह में इनके दो लेख ४९९, ५०० नम्बर के १३२६ के हैं।

( ३२३ )

## महावीरमुछाला के मंदिर के छज्जा में—

संवत १०१३ में संबलसिंहने यह छज्जा करवाया।

( ३२४ )

## महावीरमुछाला चैत्य में सुरक्षित पबासन पर—

सं० १२१४ फाल्गुनशु० ५ के दिन श्रीवंशीय मांडव-गोत्र के यशोभद्रसूरि सन्तानीय अनुयायी मंत्री श्रीसौहार के द्वारा श्रीप्रीतिसूरिजी की तत्वावधानता में पबासन बनवाया।

( ३२५ )

## वरमाण के चैत्य में प्रतिमा—

सं० १३५१ माघकृ० १ सोमवार के दिन प्राग्वाट-

ज्ञातीय श्रे० झांझण भार्या राउल पुत्र सिंहराजने भार्या पद्मादेवी, लज्जालूबाई पुत्र पद्माजी भार्या मोहिनी पुत्र विजयसिंह सहित श्रीपार्श्वनाथजी की (कायोत्सर्ग) प्रतिमा करवाई।

( ३२६ )

सं० १३५१ में ब्राह्मणगच्छीय मेता मंडाहड्डिय श्रे० पूनसी ( पुण्यसिंह) भार्या पद्मलदेवी पुत्र पद्मसिंहने (कायोत्सर्गस्थ) जिनयुग्म प्रतिष्ठित करवाये।

( ३२७ )

षट्चतुष्किा स्तम्भ पर—

सं० १४८६ वैशाखकृ० १ बुधवार के दिन ब्रह्माणगच्छ के भट्टारक श्रीपुण्यप्रभसूरि के पट्टधर श्रीभद्रेश्वरसूरि के पट्टाधिपति श्रीविजयसेनसूरि के पट्टधर श्रीरत्नाकरसूरि के शिष्य श्रीविमलसूरि के द्वारा पुण्यार्थ रंगमंडप बनवाया।

( ३२८ )

पद्माशिला की छत में—

सं० १२४२ चैत्र शु० पूर्णिमा के रोज ब्रह्माणगच्छानुयायी श्रीपूनिगपुत्री ब्रह्मदत्ता जिनहा पोल्हा, नानकी सहित श्री अजितनाथजी की देवकुलिका के लिये वीरप्रभु

की प्रतिमा तथा पद्मशिला करवाई । फूहड़ के द्वारा लेख उत्कीर्ण करवाया ।

( ३२९ )

सं० १३७३ वैशाख शु० ११ शुक्रवार के दिन ठ० झांझांने माता आंजना ( अंजना )देवी, पुत्र के कल्याणार्थ कुलसंघीय भट्टारक श्रीपद्मनन्दी के सदुपदेश से श्रीचन्द्रप्रभ-स्वामी का (पंचतीर्थी) बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया ।

( ३३० )

सं० १४०६ फाल्गुन शु० १० गुरुवार के दिन श्री-श्रीमालज्ञातीय व्य० सुलस की भार्या सोहगदेवी के कल्या-णार्थ पुत्र व्य० धांधकने श्रीधनेश्वरसूरि के द्वारा श्रीपार्श्व-नाथ का (पंचतीर्थी) बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया ।

( ३३१ )

## दयाणा ( सिरोही ) कायोत्सर्गस्थ प्रतिमा—

सं० १०११ आषाढ़ शु० ३ शनिवार के दिन सनड़ भार्या नयनाबाई पुत्र वसिया, भार्या वयजलदेवी पुत्र लक्ष्मणसिंहने श्रीपार्श्वनाथ के युग्म ( दो कायोत्सर्गस्थ ) बिम्ब बृहद्गच्छीय परमानन्दसूरि के शिष्य श्रीयक्षदेवसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित करवाये ।

( ३३२ )

## काछोली ( सिरोही ) मूलनायक के परिकर का—

सं० १३४३ में कछूलिका-पार्श्वनाथमन्दिर के गोष्ठिक ( कार्यवाहक ) श्रेष्ठि श्रीपाल भार्या सिरियादेवी पुत्र नरदेव, श्रे० वोढ़ा भार्यावीरदेवी पुत्र श्रे० रांकदेव, मंत्री देवसिंह, महं० सलखा पुत्र गला, श्रे० कर्मा भार्या अनुपमादेवी पुत्र महं० अजयसिंहने श्रे० भावुखीदा और मोहन के साथ श्रे० जगसिंह पुत्र श्रे० धनसिंह, शंभुपाल, श्रे० पूनड पुत्र धीरा, श्रे० सोहड़ पुत्र विजयसिंह, श्रे० झांझण पुत्र रामसिंह आदि गोष्ठिकों के सहित माता पिता के कल्याणार्थ श्रीपार्श्वनाथ प्रभु का द्वार परिकर सहित कच्छोलीगच्छ के गुरुओं के उपदेश से करवाया।

कच्छोली, कंछोली और कछोलीवाल गच्छ का परिचय अवश्य ग्रन्थों एवं लेखों में मिलता है, परन्तु मुनिमेरु (चन्द्र, विजय, सुन्दर) नामक कोई आचार्य या साधु तेरहवीं शताब्दि में हुए हैं, कोई पता नहीं लगता।

( ३३३ )

## पिंडवाडा ( सिरोही ) महावीर मन्दिर में छोटी धातुप्रतिमा—

सं० १००१ में श्रीश्रेयांसनाथ का बिम्ब पुंनणने अपने कल्याणार्थ बनवाया।

यह लेख इस संग्रह में सर्वलेखों से प्राचीनतम है। परन्तु दुःख है कि यह अति छोटा और वह भी अपूर्ण और अस्पष्ट है। गच्छ, आचार्य, गोत्र, वंश किसीका भी इसमें उल्लेख नहीं है।

( ३३४ )

भीलड़ियातीर्थ में धातुपंचतीर्थी—

सं० १३६७ वैशाखशु० ९ के दिन प्राग्वाटज्ञातीय श्रे० तिहुअणसिंह भार्या हांसलदेवी के कल्याणार्थ० पुत्र श्रे० सोमाने श्रीआदिनाथजी का बिम्ब मडाहडियगच्छ के श्रीचन्द्रसिंहसूरि के शिष्य श्रीरविकरसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित करवाया।

( ३३५ )

सं० १५३५ माघकृ० ९ शनिवार के दिन कुतुबपुर-निवासी प्राग्वाटज्ञातीय व्य० काजा भार्या देवीबाई पुत्र भोलाने स्वपत्नी राजुलबाई पुत्र हांसा, रथ, आदि परिजनों के सहित अपने पिता माता के कल्याणार्थ तपागच्छ के श्रीलक्ष्मीसागरसूरि के द्वारा श्रीशान्तिनाथजी का बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ३३६–३३७ )

चरणयुगल का लेख—

सं० १८३७ पौषकृ० १२ सोमवार के दिन भट्टारक

श्रीश्रीश्री १००८ श्रीहीरविजयसूरीश्वर गुरुवर को नमस्कार हो। श्रीहेतविजयगणी के चरणयुगल हैं, श्रीमहिमाविजयगणी के चरणयुगल हैं।

( ३३८ )

पार्श्वनाथचैत्य के भूगृह की पंचतीर्थी--

सं० १५०७ माघमास में कावलीग्रामनिवासी श्रे० डूंगर भार्या रूपी पुत्र मालाने स्वभार्या टीवूबाई पुत्र कर्मा हेमा आदि परिजनों के सहित तपागच्छनायक श्रीसोमसुन्दरसूरि श्रीजयचन्द्रसूरि के शिष्य श्रीरत्नशेखरसूरि के द्वारा श्रीसुमतिनाथजी का बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ३३९ )

सं० १३३४ वैशाखकृ० ५ बुधवार के दिन श्रीजिनेश्वरसूरि के शिष्य श्रीजिनप्रबोधसूरि के द्वारा शा० बोहिल्ल पुत्र शा० वइजलने स्वभ्रातृ मूलदेव आदि के साथ अपने और अपने कुटुम्ब के कल्याणार्थ श्रीगौतमस्वामी की प्रतिमा प्रतिष्ठित करवाई।

( ३४०-३४१ )

पबासन की भित्ति के स्तंभ पर 'श्रीजीराउलाजी

---

१ अर्बुदप्राचीनजैनलेखसंग्रह भा० द्वि० के लेखाङ्क ३१७ के अनुसार ये आचार्य खरतरगच्छीय हैं।

भूः उ ठं क' और सीढ़ी के पासवाले स्तंभ पर 'सा जस
बवल संघपति' ये दो लेख उत्कीर्णित हैं, परन्तु इनके
रचना अर्थ समझ में नहीं आये, इसलिये इनका अनुवाद
छोड़ दिया है।

## भीलड़ियाग्राम के गृहमन्दिर में मूलनायक–

इस गृहमन्दिर में मूलनायक प्रतिमा के अतिरिक्त
आदिनाथ और चन्द्रप्रभु की प्रतिमायें दोनों ओर विराज-
मान हैं। इन तीनों प्रतिमाओं के लेख एक ही हैं।

( ३४२ )

सं० १८९२ वैशाखशु० १३ शुक्रवार के दिन भीलड़ी
के तपागच्छीय समस्त महाजन संघने श्रीनेमिनाथजी की
प्रतिमा करवाई। श्रीईडरनगर में चन्द्रप्रभस्वामी और श्री-
आदिनाथस्वामी के बिम्बों की अंजनशलाका हुई ऐसा इन
लेखों से सिद्ध होता है।

( ३४३ )

## अम्बिका की मूर्त्ति–

सं० १३४४ ज्येष्ठशु० १० बुधवार के दिन श्रे० लक्ष्मण-
सिंहने अम्बिका की मूर्त्ति करवाई।

( ३४४ )

अधिष्ठायक मूर्त्ति—

सं० १३४४ ज्येष्ठशु० १० बुधवार के दिन श्रे० लक्ष्मणने अधिष्ठायक मूर्त्ति करवाई।

( ३४५ )

नेसड़ा ( पालनपुर ) के पार्श्वनाथ चैत्य में धातुमयमूर्त्ति—

सं० १२४४ माघ शु० १० सोमवार के दिन श्री-प्रसन्नसूरि के द्वारा डीसावाल श्रे० राणा पुत्र आशपाल, भ्राता प्रेमसेन, भ्रा० कलत्र रत्नदेवने भार्या सिरियादेवी के कल्याणार्थ यह चतुर्विंशतिजिनप्रतिमा प्रतिष्ठित करवाई।

कलत्र का यहाँ क्या अर्थ होता हैं, यह अस्पष्ट है। वैसे कलत्र का प्रचलित अर्थ स्त्री है यहाँ आशपाल और प्रेम-सेन के कुटुम्बी जन से अर्थ लिया हुआ अधिक संगत है।

( ३४६ )

सं० १२६९ फाल्गुन कृ० ५ सोमवार के दिन श्री-मुनिचन्द्रसूरि के उपदेशसे श्रीसूरि के द्वारा श्रीमालज्ञातीय श्रावक सज्जनने पिता खेता (क्षेत्रसिंह) माता लच्छुबाई के कल्याणार्थ श्रीआदिनाथपंचतीर्थी प्रतिमा प्रतिष्ठित करवाई।

( ३४७ )

वात्यम ( दियोदर ) के चैत्य में पंचतीर्थी—

सं० १४४९ वैशाख शु० ६ शुक्रवार के दिन अंचलगच्छ के श्रीमेरुतुङ्गसूरि के उपदेश से श्रीसूरि के द्वारा शालाशाह ठ० राणा भार्या भोलीदेवी पुत्र विक्रमसिंहने अपने माता पिता के कल्याणार्थ श्रीमहावीरस्वामी ( पंचतीर्थी ) बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ३४८ )

सं० १७८२ वैशाख शु० पूर्णिमा गुरुवार के दिन पं० श्रीजयविजयजी, पं०श्रीशुक्लविजयजी, पं०श्रीनित्यविजयजी, पं० श्रीहीरविजयजी, पं० श्रीजीवविजयजी की पादुकायें प्रतिष्ठित हुई।

( ३४९ )

वासणा (पालनपुर) के चन्द्रप्रभचैत्य में—

सं० १२४० माघशु० १३ के दिन लखमसी( लक्ष्मणसिंह), रणसी(रणसिंह) श्रे० पोण(सिंह) और देपाल(सिंह)ने श्रीयशोदेवसूरि के द्वारा (धातुपंचतीर्थी) प्रतिष्ठित करवाई।

( ३५० )

मूलनायक प्रतिमा—

सं० १९५५ फाल्गुनकृ० ५ गुरुवार के दिन प्राग्वाट

केरा के पुत्र रूपा तल्लाजीने श्री( चन्द्रप्रभस्वामी का ) बिम्ब करवाया जिसकी प्रतिष्ठाञ्जनशलाका तपागच्छीय आहोर-नगर के संघने भट्टा० श्रीविजयराजेन्द्रसूरि के द्वारा आहोर में करवाई।

( ३५१ )

दक्षिणभाग में स्थापित–

सं० १९५५ फाल्गुनकृ० ५ गुरुवार के दिन आहोर-निवासी तपागच्छीयसंघने श्री( चन्द्रप्रभप्रभु का ) बिम्ब करवाया। जसरूप जीतमलने श्रीराजेन्द्रसूरि के द्वारा आहोर में जिसकी प्रतिष्ठा ( अंजनशलाका ) करवाई।

( ३५२ )

बायें भाग में स्थापित–

सं० १९५५ फाल्गुनकृ० ५ गुरुवार के दिन सांथू-निवासी वृद्धशाखीय ओसवाल शा० केशरीमल कस्तूरचंदने श्री( चन्द्रप्रभप्रभु का ) बिम्ब भरवाया, जिसकी प्रतिष्ठा आहोर नगर में मुता जसरूप जीतमलने भ० श्रीराजेन्द्रसूरि के करकमल से करवाई।

( ३५३ )

पद्मासन के नीचे के प्रस्तर पर–

श्रीराजेन्द्रसूरि, श्रीधनचन्द्रसूरि, श्रीभूपेन्द्रसुरि सद्-

( ३५३ )

गुरुओं को नमस्कार हो। सं० १९९७ मारवाड़ी पंचांग के अनुसार उत्तम माह फाल्गुनकृष्णा ६ के दिन कुम्भलग्न स्थिरांश सोमवार को प्रातःसमय वासनानगरनिवासी श्री-मालज्ञातीय बृहच्छाखीय श्रीसंघने वर्तमानाचार्य भट्टारक श्री श्री १००८ विजययतीन्द्रसूरि के आदेश से मुनिवर श्रीमद् हर्षविजय के द्वारा ठा० भीमसिंह के राज्यकाल में स्थापित करवाई। श्रीसौधर्मबृहत्तपागच्छ में शुभ कारक हो।

( ३५४ )

## लुआणा ( दियोदर ) के आदिनाथ चैत्य में प्रस्तर प्रतिमा–

## धातु चोवीशी पंचतीर्थियाँ–

सं० १९५५ फाल्गुनकृ० ५ के दिन सियाणानगर के समस्त संघने० श्रीराजेन्द्रसूरिजी के द्वारा ( आहोर में श्री-विमलनाथजी का ) बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ३५५ )

सं० १९५५ फाल्गुनकृ० ५ के दिन सियाणानिवासी संघने ( श्रीमहावीरप्रभु का ) बिम्ब करवाया। जिसकी प्रतिष्ठा आहोर में जसरूप जीतमलने सौधर्मबृहत्तपागच्छ के भ० श्रीविजयराजेन्द्रसूरि के द्वारा करवाई।

( ३५६ )

सं० १५११ माघशु० ९ सोमवार के दिन जाणदीग्राम निवासी श्रीमालज्ञातीय व्य० पाल्हा भार्या पाल्हणदेवी पुत्र वानरने अपनी भार्या वीकलदेवी और सुपुत्र सहित पिता, माता, पितृव्य जाल्हा, भ्राता पीताम्र और पूर्वजों के कल्याणार्थ श्रीअजितनाथचतुर्विंशतिजिनपट्ट पूर्णिमागच्छीय श्रीराजतिलकसूरि के द्वारा प्रतिष्ठित करवाया।

( ३५७ )

सं० १५२२ माघशु० ९ शनिवार के दिन सहुआला-ग्रामनिवासी प्राग्वाटज्ञातीय श्रे० विरुआ भार्या आलीदेवी पुत्र सं० मांकडा भार्या झालीबाई पुत्र सं० अर्जुनने अपनी पत्नी अहिवदेवी सहित द्वितीया पत्नी रामती के कल्याणार्थ बृहत्तपागच्छीय प्रभु भट्टारक श्री श्री श्रीजिनरत्नसूरि के द्वारा श्रीमुनिसुव्रतस्वामी की प्रतिमा (पंचतीर्थी) प्रतिष्ठित करवाई।

( ३५८ )

सं० १५२३ वैशाखशु० ३ के दिन वीरमगाँव निवासी प्राग्वाटज्ञातीय सं० नापाने भार्या लखमा ( लक्ष्मी ) देवी पुत्र खोना, हाइय, हांसा, जावड, भावड भार्या क्रमशः अमरादेवी, नाथीदेवी, कनाईदेवी, मेघाईदेवी, आशादेवी उनके पुत्र नाकर, झटका, रूपा, सूरा आदि परिजनों सहित

श्रीरत्नशेखरसूरि के पट्टधर श्रीलक्ष्मीसागरसूरि के द्वारा श्रीविमलनाथ ( पंचतीर्थी ) बिंब प्रतिष्ठित करवाया।

( ३५९ )

सं० १५१७ फाल्गुनशु० ३ शुक्रवार के दिन विमल-गच्छीय श्रीधर्मसागरसूरि के द्वारा अहमदाबाद में श्रीमाल-ज्ञातीय शाह नागसिंह भार्या डाहीबाई पुत्र वानर भा० आशीदेवीने स्वकल्याणार्थ श्रीअजितनाथ–पंचतीर्थी प्रतिष्ठित करवाई।

( ३६० )

सं० १५०५ माघशु० ५ रविवार के दिन पूर्णिमापक्षीय श्रीगुणसुन्दरसूरि के उपदेश से श्री श्रीमालज्ञातीय श्रे० नगरसिंह भार्या सांभलदेवी पुत्र समधरणने अपने माता पिता के कल्याणार्थ श्रीकुन्थुनाथ ( पंचतीर्थी ) बिम्ब सविधि प्रतिष्ठित करवाया।

( ३६१ )

सं० १५३२ वैशाखशु० १० शुक्रवार के दिन श्री श्री-वंशीय मंत्री घन्ना ( घनराज ) भार्या धांधलदेवी पुत्र मंत्री पांचा( पंचराज ) सुश्रावकने स्वभार्या फकू, पुत्र महं० सालिग सहित पिता के पुण्यार्थ अंचलगच्छ के श्रीजयकेशरसूरि के उपदेश से लोलाड़ाग्राम में ( संभवतः लुआणा ) श्रीसंघने श्रीसुमतिनाथ-पंचतीर्थी बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ३६२ )

सं० १६२४ विक्रम, शक सं० १४८८ माघशु० १ सोमवार के दिन ओसवालज्ञातीय श्रे० धरणा भार्या धरणादेवी पुत्र देवचन्द्र भार्या सुजाणदेवी, प्रेमलदेवीने अपने वंश के कल्याणार्थ साधु पूर्णिमापक्ष के श्रीविद्याचन्द्रसूरि के उपदेश से श्रीवासुपूज्यस्वामी का ( पंचतीर्थी ) बिम्ब बनवाया और संघने उसको प्रतिष्ठित करवाया।

( ३६३ )

सं० १५१३ पौषकृ० ३ शुक्रवार के दिन महाजनी सुहड़ भार्या सुहड़ादेवी पुत्र भोजराजने भार्या अमरादेवी, माता पिता तथा आत्मकल्याणार्थ पूर्णिमापक्ष के श्रीकमलसूरि के द्वारा श्रीशान्तिनाथ का ( पंचतीर्थी ) बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ३६४ )

सं० १५९० वैशाखशु० ५ के दिन तपागच्छीय वृद्धशाखा के श्रीधनरत्नसूरि के द्वारा पत्तन नगर में मोढ़ज्ञातीय वृहच्छाखा के भणशाली भांगा भार्या सोनाई( सुवर्णादेवी ) पुत्र तुलखाईने आत्म कल्याण के लिये श्रीशान्तिनाथ ( पंचतीर्थी ) बिम्ब प्रतिष्ठित करवाया।

( ३६५ )

सं० १५१० फाल्गुनशु० ३ गुरुवार के दिन नागेन्द्र-

गच्छीय श्रीगुणसमुद्रसूरि के द्वारा वाराही ग्राम निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय सोरतियागोत्र के श्रे० मोकल भार्या सोहागदेवी पुत्र गोईद( गोविन्द )ने माता, पिता, पितृव्यज (चचेरी भाई) तिहुण( त्रिभुवन ) भार्या मांगूदेवी के कल्याणार्थ श्रीकुन्थुनाथचतुर्विंशतिजिनपट्ट प्रतिष्ठित करवाया।

( ३६६ )

सं० १६६५ वैशाखशु० ६ के दिन राजपुर में श्रीश्रीमालज्ञातीय शाह वहोला नागा भार्या पूनीबाई पुत्र शिवसिंहने भार्या रत्नादेवी पुत्र मेघसिंह भार्या वीरादेवी प्रमुख कुटुम्ब सहित (सर्व या स्व) कल्याणार्थ श्रीपार्श्वनाथ (पंचतीर्थी) बिम्ब करवाया जिसकी प्रतिष्ठा तपागच्छीय भट्टारक श्रीहीरविजयसूरि के पट्ट को सुशोभित करनेवाले भट्टारक श्रीविजयसोमसूरि के द्वारा हुई।

( ३६७ )

सं० १५८२ वैशाखशु० १० शुक्रवार के दिन लूंदाग्राम निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय व्य० वल्हटा भार्या मांकूबाई पुत्र सोभा भार्या सुहवदेवी पुत्र श्रीपाल भार्या श्रीदेवीने अपने पूर्वजों के आत्मकल्याणार्थ श्रीनमिनाथ (पंचतीर्थी) बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा चैत्रगच्छ में धरणपद्रीय भ० श्रीविजयदेवसूरि के द्वारा हुई।

( ३६८ )

सं० १५१५ आषाढ़शु० ५ के दिन श्रीश्रीमालज्ञातीय परीक्षक हंसराज भार्या वरजूबाई पुत्र भोजराजने स्वभार्या सोनीबाई, स्वकुटुम्ब के सहित आत्मश्रेयार्थ श्रीविमलनाथजी का (पंचतीर्थी) बिम्ब करवाया, जो पूर्णिमापक्षीय श्रीसागरतिलकसूरि के उपदेश से प्रतिष्ठित हुआ।

लेखाङ्क ३५६ से ३६८ तक की धातुमूर्त्तियाँ बनासकांठा उत्तरगुजरात के छोटे गाँव एटा के समीपवर्ती एक कृषीकार के क्षेत्र में हल चलाते समय प्रस्तरमय श्री आदिनाथजी की सर्वाङ्गसुन्दर प्रतिमा के सहित भूमि से प्रगट हुई हैं। लुआणा के जैनसंघने वहाँ से लाकर अपने गाँव के सौधशिखरी जिनालय में अष्टाह्निक–महोत्सव पूर्वक श्री आदिनाथप्रभु को मूलनायक के स्थान पर और धातुमूर्त्तियों को ऊपर शिखर में विराजमान की हैं। मूलनायक की प्रतिमा पर लेख नहीं है। परन्तु इनके दाहिने और बाँये भाग में श्रीविमलनाथजी और श्रीमहावीरस्वामी की प्रतिमायें स्थापित हैं, जो अर्वाचीन हैं और इनके लेख लेखाङ्क ३५४ तथा ३५५ में आ गये हैं। एटा गाँव लुआणा से ३ मील दूर थराद की ओर है। किसी समय यहाँ भव्यतम जैनमन्दिर होगा और जैनों के विशेष घर भी होंगे। वर्त्तमान में यहाँ न मन्दिर है और उसका न कुछ चिह्न है और न

एक भी जैन घर है। यह पचीस-तीस कृषक झोंपड़ों का ग्राम रह गया है। यही तो काल की विचित्रता है।

( ३६९ )

## मोटी पावड़ ( वाव-बनासकांठा )-

सं० १४७२ ज्येष्ठकृ० ११ सोमवार के दिन श्रीमाल-ज्ञातीय पीता बुहरा माता माल्हीदेवी पिता माता कल्याणार्थ पुत्र हेमा, धूड़ा, धन्ना आदिने श्रीशान्तिनाथचतुर्विंशतिजिन-पट्ट करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा नागेन्द्रगच्छीय श्रीरत्नसिंह-सूरि के द्वारा हुई।

## जेतड़ा ( थराद ) के चैत्य में स्थापित-

मूलनायक की प्रतिमा का लेख घिसा जाने से बिल-कुल वांचा नहीं जाता। इनके दोनों ओर एक पार्श्वनाथ की और दूसरी चन्द्रप्रभप्रभु की प्रतिमायें स्थापित हैं। दोनों पर लेख एक ही व्यक्तियों के हैं।

( ३७०-३७१ )

संवत् १८३३ माघशु० शुक्रवार के दिन गेलाग्राम-निवासी श्रीश्रीमालज्ञातीय समस्तसंघने चन्द्रप्रभस्वामी और पार्श्वनाथप्रभु का बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीविजय-जिनेन्द्रसूरि के द्वारा हुई।

( ३७२ )

धातुमय पंचतीर्थियाँ–

सं० १४२५ वैशाखशु० ११ के दिन ब्रह्माणगच्छीय श्रीश्रीमालज्ञातीय पितामही रामादेवी, पिता नथमल, माता लीलादेवी श्रे० ठ० श्रीपालने श्रीशान्तिनाथ की पंचतीर्थी करवाई, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीबुद्धिसागरसूरि द्वारा हुई।

( ३७३ )

सं० १४८८ मार्गशिरकृ० ५ गुरुवार के दिन श्रीमाल-ज्ञातीय व्य० आंजन( अर्जुन ) भार्या मोलीबाई पुत्र आका-( अक्षयराज )ने श्रीपार्श्वनाथजी का ( पंचतीर्थी ) बिम्ब करवाया, जिसकी प्रतिष्ठा श्रीसोमसुन्दरसूरि के द्वारा हुई।

( ३७४ )

सं० १४२४ माघशु० ८ के दिन व्य० जयता भार्या हंसादेवी पुत्र बाहड( वाग्भट )ने अपने पिता माता के कल्याणार्थ श्रीपद्मप्रभस्वामी का (पंचतीर्थी) बिम्ब करवाया।



# शुद्धिपत्रकम्

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| कनुक्रमणिका | अनुक्रमणिका | २ | १८ |
| सकती है | सकती हैं | ३ | २२ |
| पुस्सक में | पुस्तक में | ४ | २० |
| कर्म हैं | कर्म है | ५ | ११ |
| यतीन्द्र | धातुप्रतिमा | ५ | ११ |
| प्राप्रि में | प्राप्ति में | ५ | १३ |
| सौ० स्त्रियों के | सौ स्त्रियों के | ६ | १३ |
| वहा | वहाँ | ६ | १६ |
| गया हैं | गया है | ७ | ५ |
| कभ भी | कम भी | ८ | १९ |
| होता हैं | होता है | ९ | ९ |
| प्राचीनतम् | प्राचीनतम | १० | ८ |
| करानेवाले | करानेवाला | १० | १८ |
| वर्षो | वर्षों | १४ | ३ |
| गुभ | गुम | १५ | ५ |
| करते ही है | करते ही हैं | १५ | ९ |
| विघर्भी | विधर्मी | १५ | १९ |
| मचानेवाली हैं | बचानेवाली है | १६ | ११ |

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| षटचतुष्किका | षट्चतुष्किका | २१ | १३ |
| ब्रह्माण | ब्रह्माण | ३४ | १ |
| ब्रह्माण | ब्रह्माण | ३४ | २० |
| जिनचन्द्र | जिनचन्द्र | ४३ | २ |
| पट्टे | पट्टे | ४३ | ४ |
| चद्र | चन्द्र | ४८ | २२ |
| काव्यों की | शब्दों की | ६४ | १ |
| व्यव | व्यव० | ६८ | २ |
| वर्षे | वर्षे | ६८ | १९ |
| मं | मं० | ७४ | ७ |
| कुटुब | कुटुम्ब | ७८ | ११ |
| शीपज्जून | श्रीपज्जून | ७९ | ३ |
| भ्रातनि० | भ्रातृनि० | ८६ | ८ |
| चतुावशति | चतुर्विंशति | ८८ | ५ |
| श्रीजिवीतस्वामी | श्रीजीवितस्वामी | ८९ | २ |
| माग | मार्ग | ९७ | ७ |
| बुधे | बुधे | ९७ | १२ |
| बधि | बदि | ९८ | ११ |
| भद्रसूरि | चंद्रसूरि | ११३ | ७ |
| बजूर | बरजू | ११५ | ३ |
| स्वपुण्थार्थं | स्वपुण्यार्थं | १२० | १० |
| श्रीराउला | श्रीजीराउला | १४७ | ५ |

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| सं | सं० | १५० | ७ |
| पदृावतंसं | पट्टावतंस | १५८ | ३ |
| प्राग्वाठे | प्राग्वाटे | १६९ | १२ |
| असरूप | जसरूप | १७४ | २ |
| पडेरक | पं(खं)डेरक | १९० | १५ |
| स्पष्ट हैं | स्पष्ट है | १९१ | ५ |
| विग्व | विम्ब | १९४ | १७ |
| अचलगच्छे | अंचलगच्छे | १९८ | १ |
| श्रीश्रोमाल | श्रीश्रीमाल | २०१ | १ |
| वन रहा रहा है | वन रहा है | २०४ | ४ |
| टही कुवाई | टहीकु वाई | २०७ | १४ |
| मा० | भा० | २१५ | ९ |
| भा० | मा० | २१९ | ५ |
| मुनिसिंइ | मुनिसिंह | २२१ | १० |
| जीवितस्वामि | जीवितस्वामी | २२३ | ६ |
| श्रीश्रीमालज्ञातिय | श्रीश्रीमालज्ञातीय | २२७ | १८ |
| घडसिंह | घडसिंह | २२८ | ११ |
| भं | मं | २२९ | ५ |
| भांडन | मांडण | २३१ | १० |
| श्रवार्थ | श्रेयार्थ | २३१ | १२ |
| जीवितस्त्राभि | जीवितस्त्रामी | २३६ | ३ |

| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| मापू | मापू | २३९ | १५ |
| भांजीबाई | मांजीबाई | २४० | १२ |
| धनतिलकसूरि | धनतिलकसूरि | २४८ | १७ |
| अयने | अपने | २५२ | १३ |
| आरदा | आल्हा | २५४ | ८ |
| घनराज | धनराज | २५६ | ८ |
| प्राग्वाठ | प्राग्वाट | २५६ | १३ |
| मेहुण | मेहुण | २५८ | १४ |
| भं० लूणा | मं० लूणा | २८३ | १५ |
| शा | शा० | २८९ | १० |
| पटचतुष्किका | षट्चतुष्किका | २९९ | १९ |
| सोमपुर | सोमपुरा | ३०० | ६ |
| दो | दो कायोत्सर्गस्थ | ३०० | ११ |
| सेलावाडा | सेलवाड़ा | ३०१ | १० |
| भंडाहडिया | मडाहडिय | ३०३ | ६ |
| जिंनहा | जिनहा | ३०३ | १८ |
| झांझांने | झांझाने | ३०४ | ५ |
| मिलता हैं | मिलता है | ३०५ | १३ |
| लमता | लगता | ३०५ | १५ |
| कल्याणार्थ० | कल्याणार्थ | ३०६ | ८ |
| श्रीसोमसुन्दसूरि | श्रीसोमसुन्दरसूरि | ३१९ | ११ |

